किसानों की प्रतिनिधि संस्था के रूप में स्वीकार किया गया एवं उसे कुछ कानूनी अधिकार भी प्रदान किए गए। बिजोलिया का यह सफल और शानदार किसान-सत्याग्रह पथिक जी की कृति था। उन्होंने किसानों के बीच रह कर उसे चलाया और सफल बनाया। बिजोलिया के किसान पथिकजी की सेवाओं को आज भी याद करते हैं और उनकी स्मृति में अपना सिर श्रद्धा से झुका लेते हैं।

बिजोलिया के किसान सत्याग्रह के सिलसिले में ही पथिकजी अमर शहीद स्वर्गीय गणेशशंकर जी विद्यार्थी के सम्पर्क में आए और दोनों की मित्रता अंत तक बनी रही। बिजोलिया के किसानों ने विद्यार्थी जी को राखी भेजी थी और विद्यार्थी जी ने बिजोलिया के किसानों की कष्ट-गाथा और आन्दोलन को अपने पत्र 'प्रताप' द्वारा नियमित प्रसिद्धि प्रदान की। उसके फलस्वरूप उन्हें राज्य का कोपभाजन बनना पड़ा और 'प्रताप' का राज्य में प्रवेश निषेध कर दिया गया। किन्तु कोई भी स्वाधीनचेता पत्रकार न्याय का पक्ष लेने से कैसे विरत हो सकता है? विद्यार्थी जी सचमुच एक स्वाधीन चेता पत्रकार थे।

बिजोलिया के समीप ही बेगू एक और सामन्ती ठिकाना था। यहाँ के किसान भी पथिक जी और राजस्थान सेवा संघ के नेतृत्व में सामन्ती शोषण के विरुद्ध आन्दोलन कर रहे थे। यहाँ राज्य ने समझौते के बजाय दमन का आश्रय लिया। राज्य ने किसानों के एक मजमे पर गोलियाँ चलाईं। दो किसान शहीद हुए और सैकड़ों को गिरफ्तार कर लिया गया। यह सब राज्य के एक अंग्रेज अधिकारी की देख रेख में हुआ। पथिक जी इस गाढ़े वक्त में किसानों का अकेला नहीं छोड़ सकते थे। वे किसानों को हिम्मत बँधाने और उनका नेतृत्व करने के लिए उनके मध्य पहुँच गए। राज्य ने मौका देखकर पथिकजी को गिरफ्तार कर लिया। उन पर एक विशेष न्यायालय के सामने राजनैतिक के आरोप में मुकदमा चलाया गया। यह एक ऐतिहासिक मुकदमा था। पथिक जी ने न्यायालय के सामने एक विस्तृत बयान दिया था। उसमें उन्होंने रियासतों में ब्रिटिश कूटनीति के षड्यंत्रों का पर्दाफाश किया था और रियासती जनता के दमन शोषण और उत्पीड़न की एक नंगी तस्वीर खींचकर रख दी थी। राज्य के उच्चतम न्यायालय से निर्दोष सिद्ध होने के बाद भी पथिकजी को महाराणा की विशेष आज्ञा से जेल में बन्द रखा गया। उन्हें पाँच वर्ष तक उदयपुर की जेल में रहना पड़ा। इस अवधि में पथिकजी ने ढेर सारे साहित्य की रचना की। यह 'प्रहार विजय' काव्य भी उसी काल की

रखना है। सन् १९२८ में जब वह जेल से रिहा हुए तो उनका सारा साहित्य राज्य ने अपने पास रोक लिया था और उनका मेवाड़ में प्रवेश निषेध कर दिया था। स्वतन्त्रता के बाद ही जेल में लिखा हुआ साहित्य उन्हें वापस मिल सका और वह अब उनके निधन के बाद धीरे-धीरे पाठकों के सामने आ रहा है।

उदयपुर जेल से रिहा होने के बाद पथिकजी ने अखिल भारतीय देशी राज्य लोक परिषद् की प्रवृत्तियों में हिस्सा लेना शुरू किया और वह उसके उपाध्यक्ष चुने गए। कांग्रेस ने शुरू से ही अपने को देशी रियासतों के आन्दोलनों से अलग रखा। उसके नेताओं का यह मानना था कि कांग्रेस को एक समय एक ही मोर्चे पर अपनी शक्ति केन्द्रित करनी चाहिए। अगर अंग्रेजों से निपट लिया गया तो राजा-महाराजा अपने आप ठीक हो जाएँगे। किन्तु पथिक जी और दूसरे रियासती नेताओं की मान्यता इससे भिन्न थी। उनका कहना था कि यदि रियासतों को अछूता छोड़ दिया गया तो अंग्रेज राजाओं का उपयोग भारतीय स्वतन्त्रता के विरोध में करेंगे। अगर रियासती जनता संगठित और जागृत होगी तो स्वतन्त्रता का पक्ष पुष्ट होगा और राजा-महाराजा राष्ट्र विरोधी रुख न अपना सकेंगे। प्रजा का दबाव उनको पथ भ्रष्ट न होने देगा। घटनाओं ने इस मान्यता का औचित्य ही सिद्ध किया। उस समय कांग्रेस ने रियासतों में अपनी शाखाएँ कायम करना स्वीकार नहीं किया किन्तु पथिक जी और दूसरे रियासती नेताओं के अनुरोध पर सन् १९२० में रियासती जनता को कांग्रेस ने प्रतिनिधि बनने का अधिकार दे दिया। रियासती जनता को अपने राजनीतिक अधिकारों की लड़ाई स्वयं ही लड़नी पड़ी। अवश्य ही कांग्रेस की नैतिक सहानुभूति उनके साथ थी।

राजस्थान सेवा संघ के सम्बन्ध में यहाँ दो शब्द कहना अप्रासंगिक नहीं होगा। जिस प्रकार स्वर्गीय गोपाल कृष्ण गोखले ने राष्ट्र के लिए आजीवन सेवा का व्रत लेने वाले कार्यकर्ता सुलभ करने के लिए भारत सेवक समिति और स्वर्गीय लाला लाजपतराय ने लोक सेवक समिति जैसी संस्थाओं की स्थापना की थी वैसी ही पथिकजी द्वारा स्थापित यह संस्था भी थी। इसमें राजस्थान का आजन्म सेवा का व्रत लेने वाले कार्यकर्ता इकट्ठे हुए थे। यों कहना चाहिए कि यह कार्यकर्ताओं का एक नया कुटुम्ब ही स्थापित हुआ था। उसमें कार्यकर्ताओं ने व्यक्तिगत [illegible] और निजी स्वार्थों का [illegible] के लिए नियोजित कर दिया था। यह देश के लिए काम करने वाले [illegible] और [illegible] कार्यकर्ताओं की संस्था थी और उसकी गतिविधियों ने सारे

राजस्थान को हिला दिया था। स्थानीय प्रजामण्डलों के अस्तित्व में आने के पहले राजस्थान के जिस किसी हिस्से में भी कोई आन्दोलन उठा चाहे वह सिरोही का भील आन्दोलन हो चाहे बूंदी का किसान आन्दोलन और चाहे अलवर में नीमूचाणा का हत्याकाण्ड इस संस्था के कार्यकर्ता पीड़ितों का पक्ष लेने और उन्हें राहत पहुँचाने के लिए सबसे आगे होते थे। आज वह निष्ठा और लगन कार्यकर्ताओं में क्वचित ही दिखाई देती है जो इस संस्था के कार्यकर्ताओं में थी। राजस्थान के जन जागरण में पथिकजी और राजस्थान सेवा संघ का योग कभी भुलाया नहीं जा सकता।

पथिकजी का लेखक और कवि एक उच्च मिशन से प्रेरित था। उन्होंने अनेक पत्रों को जन्म दिया और उनका सफलतापूर्वक सम्पादन किया। उन्होंने सन् १९२० में वर्धा से स्वर्गीय सेठ जमनालालजी बजाज के सहयोग से 'राजस्थान केसरी' साप्ताहिक निकाला। उसके बाद अजमेर से 'नवीन राजस्थान' को जन्म दिया जो बाद में 'तरुण राजस्थान' बना। उसके बाद उन्होंने अजमेर से ही 'राजस्थान सन्देश' निकाला। वह राष्ट्रीय पथिक निरंकुश और अलख नाम से काव्य-रचना करते थे। उनके काव्य में भावों की उड़ान देश भक्ति, व्यंग्य-विनोद और मार्मिकता के दर्शन सहज ही होते हैं। उनके लेखों और निबंधों की ओजस्विता देखते ही बनती है। उन्होंने इतिहास की विशेषकर राज्यों के इतिहास की खोज-खोज का भी बड़ा काम किया है। साहित्य की जो साधना उन्होंने की है वह केवल मानव संस्कारों के परिष्कार के महत् हेतु से प्रेरित होकर। इसलिए उनके साहित्य का स्थायी महत्व है।

पथिकजी ने देश को राष्ट्रीय झण्डा गान दिया है। केवल इस गान के कारण ही वह साहित्य में अमर होने चाहिए। अजमेर-जेल में बन्द सत्याग्रही बंदी जब यह झण्डा गान गाते थे तब उनसे कितनी प्रेरणा पाते थे। उसकी ये प्रथम पंक्तियाँ प्राण मिलो सभी ही मैं ताना पर झण्डा न यह नीचे झुकाना' जनजीवन मन में आज भी सदा ही गूँजती रहती हैं। उनके काव्य में कितनी दृढ़ता और ओज था उसका एक नमूना यहाँ देने का लोभ हम संवरण नहीं कर सकते। कवि राजस्थानियों का आह्वान करता है और फिर उनकी ओर से शुभ प्रतिज्ञा भी करता है :—

रेशम समझ कर रेशियों को ही गहा अपनाएँगे
हैं भीम यदि हमको मिलेंगी भस्म देह रमाएँगे।

मर्श पाया। उनके राजनीतिज्ञ ने उनके कवि-मन के प्रस्फुटन में निरन्तर बाधा डाली।

यहाँ मैं केवल उनके कवि-रूप की चर्चा करना चाहता हूँ। स्वतन्त्रता संग्राम के सैनिकों को 'राष्ट्रीय पथिक' का परिचय देने की आवश्यकता नहीं। उनकी कविताएँ उस समय नई भावना का नई चेतना का प्रतीक बनी हुई थीं। लेकिन उनका कवि अपनी चरमस्थिति में पहुँच सका 'प्रह्लाद विजय' में।

मैं हैरान हूँ कि यह पुस्तक रची जाने के लगभग तीन शताब्दियों बाद अब प्रकाश में आ रही है। दो शताब्दियों तक तो यह उदयपुर राज्य के कारागार में कैद रही और उसके बाद पथिक जी अपनी व्यस्तताओं में उसके प्रकाशन की सुविधा न जुटा पाए। अब भी यह प्रकाशकों के उत्साह के कारण प्रकाश में नहीं आ रही है बरन् इसका श्रेय पथिक जी के उन स्नेहियों साथियों एवं भक्तों को है जो उनकी कीर्ति रक्षा का प्रयत्न कर रहे हैं।

पुस्तक उदयपुर कारावास में रची गई है। शायद इस प्रकार के व्यस्त साहित्यिक राजनीतिज्ञों के लिए कारावास ही ऐसा स्थल है जहाँ वे अन्य चिन्ताओं से मुक्त होकर साहित्य सृजन में दत्तचित्त हो सकते हैं। खंड-काव्य का आधार सुरासुर-संग्राम की सुपरिचित पौराणिक कथा है—हिरण्यकशिपु [हिरण्यकश्यप] का देवलोक पर आक्रमण उसका उपरान्त भयानक संग्राम अंत में देव-पक्ष की विजय और हिरण्यकशिपु का पलायन उसकी गर्भवती रानी का देव-सेना के हाथ में पड़ जाना और ऋषि का उसको सदुपदेश जिसके प्रभाव से कालान्तर में रानी के गर्भ से जन्म लेकर प्रह्लाद ने असुरों का उद्धार किया।

कथा का चयन करने में पथिक जी ने काफी सूझ-बूझ से काम लिया है। उसके विकास में उन्होंने आसुरी साम्राज्यवाद का उनके पाशविक समाज का नारियों की दुरवस्था का देवों के सत्य-अहिंसा व्रत का और भावी समता आधारित विश्व के स्वप्न का जैसा चित्र खींचा है उसने उन्हें मात्र कवि नहीं रहने दिया बरन् भविष्यद्रष्टा बना दिया है और उन्हें राष्ट्रीय कवियों की सर्वाग्रणी पंक्ति में ला बैठाया है।

रचना की सबसे बड़ी विशेषता यह है कि पथिक जी वातावरण से निराश होकर न तो महाशान्ति की आवाज लगाते हैं और न मात्र किसी राष्ट्रीय आन्दोलन के साथ आने का आह्वान देते हैं। उन्होंने जिस साम्राज्यवाद विरोधी दृष्टिकोण को अपनाया है और समता शान्ति तथा न्याय पर आधारित

और अंत में इन्द्र के शब्दों में नए विश्व का स्वप्न देखिए—

फिर, इस रूप-रम्य जग में सुख का समुद्र लहराए,
फिर जगत पर बन्धु-भाव की विमल चंद्रिका छाए।
फिर, मलयज सुरभित कुंजों स्मित पुष्पों से भर जाएँ,
फिर, कोकिल 'वसुधैव कुटुम्बकम्' की रागिनी सुनाएँ।
फिर, बल की पूजा उठकर हो सत्य न्याय की चर्चा
फिर, घर-घर में स्वार्थ छोड़ हो व्यक्ति-भक्ति की चर्चा।

काश! यह रचना समय से प्रकाश में आ गई होती। कौन कह सकता है कि तब हिन्दी और विश्व साहित्य को पथिक सी व इससे भी श्रेष्ठ रचनाएँ न मिली होतीं।

शारदेन्दु

दैनिक हिन्दुस्तान
नई दिल्ली।

या स्वर्भूमि साम्य की निशा का अन्त आया देख
पुष्प-पंक्ति पुलक पराग हो लुटा रही
अथवा कमल राशि देख उष-नाथ नेत्र
खोले सर में हो हास्य हिलोरें उठा रही।

ऐसे ही समय प्रातकाल के नक्षत्र-सम
क्लान्त एक सैनिक पुरी की ओर आता था
कभी पीछे देखता था कभी निज धूल-भरे
वस्त्र पद-बाहुओं की धूल झटकाता था।
बढ़ाता कभी था वह पैरों की प्रगति कभी
दृष्टि गगनचुम्बी दुर्ग की दिशा उठाता था
कभी किसी चिन्ताभिभूत हुआ भूल जाता—
मानो यह भी कि किस ओर चला जाता था।

ऐसा ध्यान-मग्न था कि आसपास के प्रणाम—
प्रश्न भी न सुने धुन बाँधे चला जाता था
ध्यान ही न था कि वन है या इन्द्रपुरी है यह,
आ रहा था कोई सामने या नहीं आता था।
चला जा रहा था राजमार्ग के किनारे किन्तु
कल्पना का स्वप्न उसे जाने क्या दिखाता था
जाने जयघोष ही कि पैर भी "पथिक" कैसे
ठीक-ठीक नापे हुए क्रम से बढ़ाता था!

देखते-ही-देखते सघन पुर-वीथियों में
पान्थ आगतुकी तरंग ज्यों विलीन हो गया
क्षण भर के लिए विचित्र मनोवृत्ति लिये
आसपास आदि को अचम्भे में डुबो गया!

मानो शून्य विस्मित विभिन्न सुर वाद्य-ध्वनि को
भली भाँति देखने के पूर्व कोई खो गया
या उड़ान भरे जाता पक्षि पहचानने के
पूर्व ही ज्यों कुसुमित सिहरों मग्न हो गया !

इसी समय सुर-सदन की घन-गगन-गम्भीर—
दुंदुभि वाद्य-ध्वनि से सकल गूंज उठी प्राचीर !

फिर क्षण भर पश्चात् ही वहीं समराङ्गण
रक्त-पताका दुर्ग पर भरने लगी उड़ान !

तत्क्षण सबकी दृष्टि दुर्ग की ओर जा लगी
हृदयों में भय-शंकाओं की भीड़ आ लगी
सभी लगे निज दृष्टि-बिन्दु से अर्थ लगाने
एवं अपने ही विचार को सत्य बताने !

सुरांगनाओं की सभा जगह जगह जुड़ने लगी
घर घर में इस प्रश्न की ही चर्चा छिड़ने लगी !

अमर देवगण संध्याह्निक का साज छोड़ कर,
विचलित चंचल-चित्त नियत दृति नियम तोड़ कर,
सज्जित हो निज पड़ोसियों का साथ बनाते
अपने अपने अनुमानों की कथा सुनाते

चल-चल मिल सब दुर्ग की ओर समोत्सुक चल दिए
ज्यों हों सरिता जा रही सिन्धु मिलन निज मग लिए

क्षण भर में नन्दन-वन सुर-कान्तार बन गया
सूना तब पर सुचिन्तावान् भार थम गया
सत्य जानने की सबको धुन लगी हुई थी
सबही के मन में उत्सुकता बनी हुई थी।
अकस्मात् जय घोष से नभ-नील नभ हिल उठा
जिसे श्रवण कर सुरों का मुख सरसिज-वन खिल उठा।

दिव्य तपस्वी-वेष मन्द गति चरण उठाते
पवित्रता की प्रभा दिशाओं में फैलाते
कृपा-दृष्टि से सुधा-वृष्टि सबपर बरसाते
नत होते सुर-शिर-सुमनों को शीश झुकाते—
'क्षमा ! क्षमा !' की प्रतिध्वनि में मृदु मुसकाते हुए
दीख पड़े सुरवर-सहित निर्जर-पति आते हुए!

क्षण भर में सारी गम्भीरता काफूर होगई
मानो सब उत्सुकता चिन्ता दूर होगई;
प्रेम और श्रद्धा से सबका हृदय भर गया
पंक्ति-पंक्ति में मानो सरस प्रसाद फिर गया!
सिंहासन के निकट आ सुरपति सहसा रुक गए;
सम्मुखीन सुर-पंक्ति के शिर आदर से झुक गए!

सबको स्वस्थान बैठने का देकर आदेश
घन-गंभीर मृदु-कंठ से कहने लगे सुरेश!

"देवगण! निश्चय होंगे आप समोत्सुक सुनने को यह हेतु
बुलाया है सबको जिसलिए, दिखाकर विरति का संकेत!

किन्तु प्रश्न है राष्ट्र की स्वतंत्रता का आज
जीवित रह सकता नहीं खोकर जिसे समाज।

स्वतंत्रता है प्राण सृष्टि के शुभ कर्मों की
स्वतन्त्रता है भित्ति भक्ति की सद्धर्मों की
स्वतन्त्रता है जीवन का जीवन चेतन में
स्वतन्त्रता है शोभा की शोभा उपवन में।

स्वतन्त्रता ही विश्व में है सुरतरु। सुरपुर-मुक्ति
स्वतन्त्रता ही ब्रह्म है स्वतन्त्रता ही है प्रकृति।

स्वतन्त्रता ही उन्नति का पथ दिखलाती है,
स्वतन्त्रता ही सत्य-साधना सिखलाती है
स्वतन्त्रता है जीवन को रमणीय बनाती
स्वतन्त्रता है कर्मों को करणीय बनाती।

स्वतन्त्रता के साथ ही मनुष्य का मनुष्यत्व है
स्वतन्त्रता ही सुरों को देती पद देवत्व है।

जो जन अपना राष्ट्र-स्वशासन खो देते हैं
वे जीवित ही जीवन से कर धो लेते हैं
परवशता-विष उन्हें मिटाता ही जाता है
नीति-भ्रष्ट कर क्षुद्र दासता सिखलाता है।

शौर्य प्रेम मानादि गुण फिर उनमें मिलते नहीं
सलिल-हीन सर में कभी रिमत-सरोज खिलते नहीं।

जो सुरगण परतंत्र होगए असुर-नृपति से
तो समझो सुर-धर्म उठ गया विश्व प्रकृति से
असुर राज्य की भाँति सुरों को है फिर शिक्षा
ही पाएगी कुटिल असुर-दर्शन की दीक्षा।

हिंसा असुर विनाश तब निश्चित बनेंगे सहज ही
असुरों के आघात से कांप उठेगी सुर-मही !

जाएगा अबोध सुर-शिशुओं को सिखलाया
कि है असुरराज ने इस भू को स्वर्ग बनाया
और यह कि वे उनके पितृ असभ्य अज्ञानी
ध्येय बनेगा फिर उनका करना मनमानी !

भेद-भाव गृह-कलह के सुर बन बैठेंगे सदन
पापी पाएंगे पदक धार्मिक पाएंगे दमन !

अतः कहो, परवशता को स्वीकार करोगे ?
अथवा रण में अरि से लड़ते हुए मरोगे ?
बन असुरों के दास चरण उनके धोओगे ?
अथवा विजयी हो बलिवेदी पर सोओगे ?

देखोगे निज देश की स्वतंत्रता जाती हुई ?
अथवा अरि की सैन्य को शोणित में न्हाती हुई ?

क्या देखोगे तुम सुरपुर को दीन मुरझाते ?
स्वदेश में ही पर के सम्मुख कर फैलाते ?
क्या कुंजों में बन्दी हुई वे सुर-बालाएं—
सुर-युवकों के कुसुमों की सुन्दर मालाएं—

होंगी विजय विलास की सेज सजाने के लिए ?
और देखते रहोगे तुम सब सिर नीचे किए ?

"नहीं ! नहीं !" के घोर से गूंज गया आकाश
गर्जन फिर करने लगे सुर-युवको आह्वान !

धन्य वीरगण ! यही तुम्हारे योग्य बात है
इस साहस के सम्मुख रिपु की क्या बिसात है ?
हो जाओ रण-सज्ज आज निज बल दिखलाओ
मरना कहते किसे शत्रु को यह सिखलाओ !
    बलि-वीरों की हाँक से आज उपग्रह-वाह हिलें
    पग-पग पर रण भूमि में शोणित नदियाँ बह चलें !

दिखलाओ यद्यपि हैं हम सब शान्ति-उपासक
नहीं चाहते बनना हम औरों के शासक
यद्यपि हममें हर गृहस्थ सबमें स्वतंत्र है
यह स्वतंत्रता ही सुरपुर का राज्यतंत्र है
    तदपि तंत्र रक्षार्थ हम एकतंत्र अधीन हैं,
    हैं प्रशान्त उतने अधिक ही हम युद्ध प्रवीण हैं !

दिखलाओ जिस भाँति हमें रहना आता है
घोर शत्रु से भी भिड़कर रहना आता है
प्रेम-न्याय के सम्मुख हम जिस भाँति सुमन हैं
सज्जनता के सम्मुख ज्यों हम चरण-सुमन हैं
    उसी तरह सामन्त के लिए प्रलय की ज्वाल हैं
    स्वतंत्रता के शत्रु के दुर्दम काल-कराल हैं !

जाओ सजकर नगर-द्वार पर सब आजाओ
सावधान हो निज सेना का व्यूह बनाओ
मैं गुरुवर के सहित तुम्हारे साथ चलूँगा
बूढ़ा हूँ परन्तु रण में तो प्रथम बढ़ूँगा ।
    आज देखना है समर में किसका जौहर चले
    खबरदार कोई युवा आज न घर सोता मिले !

देखते ही देखते विशाल इन्द्रपुरी-द्वार
बाँके रण-शूर सुर-सैनिकों से भर गए
बूढ़े युवा बाल बलहीन बलवान सभी
भाल रण-रंग रँगे भस्म से सँवर गए!
अश्व गज बाज पद-सैन्य का प्रवाह चला
भीड़ देख भीत वासुदेव भी ठहर गए
चम्पक चमेली कचनार कुन्द कलियों के
झुण्ड भरे मुख मानो भीति से उतर गए!

आगए सुरप भी हिमाभ्र श्वेत कुंजरों की
सैन्य लिए सैनिकों का साहस बढ़ाते हुए
सात सुण्डवाले ऐरावत-अम्बारी में से
मानो रौद्र रस की सुवृष्टि बरसाते हुए!
कूच चतुरंगिणी चमू ने कर दिया तब
व्यूह रच विविध पताकाएँ उड़ाते हुए
नील नभोदेश मध्य भालों की उठाए अनी
मानो दीप-शिखाओं की वीथियाँ बनाते हुए!

गूँज उठ क्षण में गगन गिरि-शृंग गुहा
जय घोषणाओं से मुखरित सुर-बालों की
भर गई भुवनों में शंखों की गंभीर ध्वनि
खड्गनाद-युत झनकार करवालों की।
क्रुद्धा सी भृकुटि-सम कुटिल कमानें लिए
क्रोधभरी गर्जना समर-मतवालों की
भूमि नभ वायु को कँपाने लगी इस भाँति—
मानो चमू चली हो प्रलय-घन-मालों की!

चा रहा था सैन्य या था जाम्हवी प्रवाह, घस्त
ही थे या वे तार तरंगों म नृत्य करते
गज थे या दौड़ आ रहे थ गिरि-समह रव
थे या तुरों के सदम प उड़ान भरते !
उमड़े थ नीर-क्षीर-निधि साथ-साथ या वे
मेद और विन्ध्याचल युग्म हो विचरते
मानो थ या ज्वालामुखी जिह्वा क समूह छिपे
धूम म असुर-सेना के सिर प फिरते ?

छाई धूम्र धीम गिरि, धूलों के महस्त होन
लगे और वैर दृष्टि के झमझमाने लगे
श्वास बन्द हो चला विपुल वृक्ष-श्रेणी का भी
धूम्र और भूमि मानो मिल मिल जाने लगे !
प्रातःकाल ही में सूर्य अस्त होगया चकोर
चन्द्रमा के लिए दृष्टि धूम्र में फिराने लगे
भ्रम भूले निशानाथ भी मराल-सैन्य लिए
फिर निज धाम पूर्व दिशा म बढ़ाने लग !

उधर अनन्त नगर-निज रम्य उपवन में
कया-सहित बैठा था मणिमय रत्नजटित आसन म
साम्य समीरण साम्य करों मे पुष्पों के परिमल से
मणिमय फुहारों की शीतलता से चन्द्रिका विमल से
शीतल और सुगन्धित बन दम्पति आनन्द बढ़ाता
इन्द्र था वा चन्द्र-रश्मियों के गुदगुदी लगाता !

जयन्त बैठा गृह-माता की बातें सुना रहा था
प्रातः कब किस विधि सुरपुर चलना यह बता रहा था !
बता रहा था कितने वाहन उसके साथ चलेंगे
कहाँ-कहाँ रुकना होगा सब कितने विषम लगेंगे !

कौन कौन से दर्शनीय स्थल वे पथ में देखेंगे
किस-किसके सम्मान्य अतिथि बनना स्वीकार करेंगे !

जया पड़ी-पड़ी शचि-स्वामि मुग्ध बार-बार
देख मानो चन्द्र को कुसुम दहरा रही थी
कभी करती थी पति से पसार कभी मूर्छ
मच्छरों के माधुर्य पर मुस्का रही थी !
दीप तल अधमुख पड़ते पतंगों पर
कर-कर दया शोक दैव का मना रही थी
कभी पुनः खोलती थी बिजन झलती थी कभी
कभी अँगड़ाई लेती मानो मचल रही थी !

ऐसा ही समय बीति मरे मीठम-सम मानो
इस रस राग में ही विष जीवन के लिए
देव-सभा प्रांगन सुरेन्द्र-पत्र लिए हुए
दूत आने के बाद सभी न समाचार दिए।
"यहीं बुलाना उसे कहा जयन्त ने सत्वर,
और दूत आ ही खड़ा हुआ शिर नत किए
पत्रिका से मौन पढ़ने लगा जयन्त जया
देखने लगी अवाक् विस्मयाभिभूत-हिय !

उधर लगा ज्यों ज्यों जयन्त सम्वाद पत्र के पढ़ने
त्यों-त्यों लगे भाव नव उसके मुख-मण्डल पर घिरने !
पढ़ते-पढ़ते अकस्मात् क्रमपूर्वक अरि का आना
तटस्थ सुर-धामों पर निर्दय अत्याचार मचाना !"
कभी क्षोभ से कभी घृणा से उसका मन भर जाता
कभी चढ़ाता भृकुटि कभी वह दसनों अधर दबाता !

देख देख यह जया-हृदय में उत्सुकता बढ़ती थी
रह-रहकर प्रश्नों की मन में आँधी-सी चलती थी !
किन्तु न होता था साहस कुछ जयन्त से कहने का
समझ रही थी निश्चय कुछ कारण है चुप रहने का !
इसी समय सुर-पति-नन्दन ने ऊँची दृष्टि उठाई
किन्तु न थी यह वह जिसमें थी शशि की हँसी मिलाई !

भरे हुए थे इसमें नूतन विविध भाव नूतन के
घृणा क्षोभ के भ्रमित लाभ के मन की उथल-पुथल के !
स्निग्ध भावना मुग्ध भावना हँसी हँसाने वाली
वह परिमल-सी दृष्टि हृदय-कलि को उमगाने वाली
सब वे ही थी फिर भी थी उसमें कुछ नूतन लाली
मधु के प्याले ज्यों रानी ने पी ली हो मन प्याली !

परन्तु फिर अभी कुछ जया का जयन्त न समझ पात
सुनकर जया-हृदय में भी ज्यों क्षोभ पवन था प्राण !
बाल-सूर्य-सम तमक उठा वह हँसित कमल-मुख क्षण में
दमक उठी मानो दामिनि हिम गिरि के शुचि आँगन में !
जयन्त ने फिर घर में सेना भी सब रति विधि जानी
और स्वयं सीधे समरांगण में जाने की ठानी !

आग लगाई गई वनों में आया ज्वार प्रलय का
आर्त जनों के लिए कहीं रह गया न ठौर आश्रय का !

जलचर, नभचर तक थे भिन्न-भिन्न प्राण चतुर्दिक भागे
विकल श्रान्त शिशु, जननाओं ने गिरि, वन तरु तक त्यागे !

वन-वन दावानल बढ़ी छाया क्षिति पर आई
नभ शून्य में अग्नि नृत्य करते नक्षत्र-विलास !

क्रोध के उफान महाप्रलय-विमान सम
धूम्र-दल घिरे नभ शून्य मध्य छाने लगे
तमस बढ़ाते घन-घटाएँ-सी छाते
दृष्टि निष्क्रिय बनाते और विपत्ति बढ़ाने लगे !
भीत सभी प्राणी अन्ध-जैसे भ्रम भूल ज्वाला
ही की ओर घूम-घूम भागे-दौड़े जाने लगे
और दुष्टता के साथ वसु देख-देख यह
अट्टहास द्वारा भूमि-व्योम को गुंजाने लगे !

मचा हाहाकार, रहा दुखों का न पार,
गृह जन उपवन वन क्षार के ढेर गए;
श्रम के पयोद पुंज सभा के विनोद थे जो
आज था ज्यूँकि धीर शोक-पुंज बन गए !
खेलते थे सौम्य शिशु मध्य अरविंद-सम
बस वन आग में ही अन्ध सिंधु-जल गए;
करते थे कुसुम की स्निग्ध प्रभा को भी दव
न हो आज दग्ध वन भीति के भवन गए !

इसी समय कुछ गुप्तचरों ने आ सम्वाद सुनाए—
'भीति-ग्रस्त सुर भाग रहे हैं डेरा-डांड उठाए।
सात-सात योजन तक सुर-सेना का पता नहीं है
खबर आक्रमण की भी पहुँची केवल कहीं-कहीं है।
सुर-सैनिक जितने थे प्रायः हैं सब मार गिराए
और पड़े हैं बन्दी-गृह में थोड़े बचे-बचाए।

पहुँचे हैं न अभी तक तो सुरपुर सम्वाद हमारे
फिर भी बिठा दिए हैं सारे नाकों पर हरकारे।
फिर क्या था निश्चिन्त भाव ने निज प्रभाव फैलाया
नृत्य गान ने मद्य-पान ने मनभर रंग जमाया।
कहीं हास्य के कहीं गान के लगे फुहारे छूटने
कहीं कवित्व के कहीं प्रकृति के लगे खजाने लुटने।

उस ओर असुरपति भी भरकर विजयाभिमान में मुसकाता
निज रत्न-खचित सुन्दर वितान में आकर बैठ इठलाता।
सेनापति गण आ सबै दिवस भर के सारे वृत्त बतलाते
भिन्न-भिन्न दल की कृतियों को रँग रँग विविध रंगों में दिखलाते।

'सब बल सुरदल ही दोषी थे और असुर निर्दोष
किया सुरों ने ही आक्रम था असुर-दलों का रोष।
धाम-धाम में युद्ध हुआ फिर असुरों ने जय पाई
और पराजित सुरगण पर दैत्योचित दया दिखाई।
दैत्योचित मृदु हास्य सहित सब लगा असुरपति सुनने
प्रसन्न-मेघ ज्यों नष्ट हुआ जा लगा मुदित हो गिनने।

सुन सब बातें फिर दनुजपतियों का उत्साह बढ़ाता
उनकी कृतियों पर हर्षित हो प्रसन्नता दिखलाता
बोला "जाओ सो विश्रान्ति मनभर आनन्द मनाओ
जिस सैनिक को जो आवश्यकता हो वह बतलाओ।
प्रात उषा-काल में है सुरपुर को कूच कराना
और इन्द्र के नन्दन वन में ही है शिविर बनाना।

सुन दनुजाधिपगण खड़े हो कर सस्नेह प्रणाम
गए निज निज शिविर, करने को विश्राम।

किन्तु भाग्य की बात कहाँ भी हुई न मन की चाही
जा पहुँचे देवर्षिपुरी में लौटे हुए सिपाही।
उनका दलपति मुख्य गया था अपनी कथा सुनाने
एक-एक कर दिनभर की सब घटनाएँ गिनवाने।
बैठ गया असुरप भी वहीं निज आसन बिछवाकर
और लगा सुनने चित देकर उनकी कथा सविस्तर।

लगा सुनाने दलपति भी सुर असुर-युद्ध की बातें
कहाँ-कहाँ किस-किस विधि उनकी सफल हुई थी घातें।
किस प्रकार असुरों ने सुर-गृह भस्म किए थे लूटे
किस प्रकार किस-किस थल के थे सुरगण मारके छूटे।
सुन असुराधिप मुख पर भी प्रसन्नता सी छाई
एवं दलपति-दिशा हर्षित मुख उसने दृष्टि उठाई।

किन्तु इसी क्षण युद्ध की एक बात की याद
आने से मन हो गया दलपति का नाशाद।

इसी समय कुछ गुप्तचरों ने आ सम्वाद सुनाए—
"भीति-ग्रस्त सुर भाग रहे हैं डेरा-डांडा उठाए।
सात-सात योजन तक सुर-सेना का पता नहीं है
नगर आक्रमण की भी पहुँची केवल कहीं-कहीं है!
सुर-सैनिक जितने थे प्रायः हैं सब मार गिराए;
और पड़े हैं बन्दी-गृह में थोड़े बचे-बचाए!

पहुँचे हैं न अभी तक तो सुरपुर सम्वाद हमारे,
फिर भी बिठा दिए हैं सारे नाकों पर हरकारे।
फिर क्या था निश्चिन्त भाव से निज प्रमोद फैलाया
नृत्य-गान ने मद्य-पान ने मनभर रंग जमाया!
कहीं हास्य के कहीं गान के लगे फुहारे छूटने
कहीं करुणि के कहीं कुरुचि के लगे खजाने लुटने!

उस ओर असुरपति भी भरकर विजयाभिमान में मुसकाता
निज रत्न-खचित सुन्दर वितान में आकर बैठा इठलाता
सेनापति गण आ सबने दिवस भर के सारे वृत्त बतलाने
भिन्न-भिन्न दल की कृतियों को रँग रँग विविध रँगों में दिखलाने

'सब बस सुरगण ही दोषी थे और असुर निर्दोष
किया सुरों ने ही जागृत था असुर-दलों का रोष!
ग्राम-ग्राम में युद्ध हुआ फिर असुरों ने जय पाई
और पराजित सुरगण पर दैवोचित दया दिखाई!"
वैतालिक मृदु हास्य सहित सब सभा असुरपति सुनते
प्रथम-मेघ ज्यों भरे हृदों का सभा मुदित हो जिनसे.

सुन सब बातें फिर दलपतियों का उत्साह बढ़ाता
उनकी कृतियों पर हर्षित हो प्रसन्नता दिखलाता
बोला 'जाओ लो विश्रान्ति सब भर आनन्द मनाओ
जिस सैनिक को जो आवश्यकता हो वह दिलवाओ।
प्रातः उषा-काल में है सुरपुर को कूच कराना
और इन्द्र के नन्दन वन में ही है शिविर जमाना।

सुन दलपतिगण गये हो कर सस्नेह प्रणाम
गए बिदा ले निज शिविर, करने का विश्राम।

किन्तु भाग्य की बात वहाँ भी हुई न मन की चाही
था पहुँचा दैत्यपुरी में लौटे हुए सिपाही।
उनका दलपति तुरत सभा मा सभी कथा सुनाने
एक-एक कर दिनभर की सब घटनाएँ दिखलाने।
बैठ गया असुरप भी वहीं निज आसन बिछवाकर
और सभा सुनने चित देकर उसकी कथा सविस्तर।

लगा सुनाने दलपति भी सुर असुर-युद्ध की बातें
कहाँ-कहाँ किस-किस विधि उनकी सफल हुई थी घातें।
किस प्रकार असुरों ने सुर-दल भग्न किया औ लूटे
किस प्रकार किस-किस पर कैसे सुरप मारकर टूटे।
सुन असुराधिप मुख पर भी प्रसन्नता था छाई
गर्व दलाधिप-निन्दा हर्षित मुख उसने दृष्टि उठाई।

किन्तु इसी दम युद्ध की एक बात की याद
आते ही मन हो गया दलपति का सविषाद।

कम्पित स्वर-पद नत-नयन म्लानीगत हत-काम
खड़ा रह गया वह धवल प्रस्तर-मूर्ति समान !

देख असुरपति ने भी पूछा कारण घबराने का
कहा 'कहो क्या काम नहीं है इस क्षण भय खाने का !
रण है, जहाँ साम्य बातों में अरि परास्त होते हैं
वहाँ क्वचित निश्चय ही हम भी निज सैनिक खोते हैं !"

दलपति आश्वासित हो बोला "देव युद्ध में सारे;
एक स्थान पर ही हैं असुरों के सेनानी हारे !
है उसका भी स्वामी मेरा सहचर ही वृषदन्त
जिसकी कीर्ति-प्रभा से पूरित हैं आसमर्त्य दिगन्त !

सुन आवेग और आश्चर्य से मानो अस्थिर होकर
क्षणभर देख चमूपति का मुख फिर निज धैर्य सँजोकर
कहने लगा असुरपति 'क्या दलपति यह भी है संभव ?
कि है हुआ वृषदन्त सैन्य का ऐसी जगह पराभव ?
नियमित युद्ध न था यह था निःशस्त्र सुरों से लड़ना
निर्भय गृह-ग्रामों में रत ग्रामीणों पर जा पड़ना।"

दलपति बोला "देव एक था इसका हेतु विशेष
भेजा गया उसे था करने जय देवर्षि प्रदेश !

किन्तु हैं लोग वहाँ कृषक मानव दंभ के तथा साहसी वीर;
यतः च यद्यपि वहाँ न दुर्ग न गिरि, वन न ही सुदृढ़ प्राचीर
तदपि बालाएँ बालक वृद्ध युवा—सब करने को क्षत डटे
खोप-पर-खोप पड़ गई किन्तु न पीछे तिल भर भी वे हटे !

चाल थी फिर इस रण में एक अभुत-पूर्व अद्भुत और नवीन
वार वे हम पर करते थे न और तजते थे निज हठ भी न !

बहुत समझाया मत बन मूर्ख करो निज धन-जन का बलिदान
अस्त्र लेकर या तो रण करो या करो असुरराज का सम्मान !
किन्तु बोले वे 'प्राणीमात्र हमारे तो हैं बन्धु-समान !
किस तरह कर सकते हैं भला हम किसीके प्राणों की हानि ?
हो न झुकना अनीति से कभी सत्य पर दृढ़ रह देना प्राण
हमारा है प्रधानतम धर्म धर्म पर हो जाना म्रियमाण !

अतः है विजय हमारी यही कि जीवित रहते तजें न धर्म
मनावें अभिमानों से व्यर्थ तुम्हारा पशुबल भीषण-कर्म !
चाहते नहीं धीर के उचित स्वत्व पर करना हम अधिकार
किन्तु तजते जो अपने स्वत्व भी नहीं जो सकते आचार !
वह सभी पथ से या हट गए, न की मरने की कुछ परवाह
सैकड़ों काट गिराए गए, तदपि उनका न घटा उत्साह !

दृश्य था वास्तव में वह अहो बड़ा ही करुणापूर्ण विचित्र
देखकर हो जाता था उसे पाप तक मानो स्वयं पवित्र !
सुमन से मृदुल तनों में वज्र-सदृश वह दृढ़ता साहस शक्ति
सत्य पर, विश्व प्रेम पर अग्नि अतुल निर्मल हिमगिरि सम भक्ति !
प्राण अवयवों तक में एक महा ध्वनि होने का उल्लास
मृत्यु-शय्या पर भी मग्न-पूर्ण-मुखों पर वही मधुमय हास !

एक के गिरते ही तत्काल दूसरे आ जाता वहीं
देख जाती थी हिंसा और क्रूरता सभी न जाने कहीं ?

कौन था फिर जो उनपर हाथ छोड़ता बना हृदय पाषाण ?
इसीसे दयार्द्र होकर रोक लिए वृत्रदन्त ने धनुष-बाण !
अन्य सैनिक भी करने लगे मारने से उनको इन्कार
अतः पीछे हट आना पड़ा, सभीको उस क्षण से लाचार !"

पर असुरपति को पुन यह कथा दया के स्थल पर आया क्रोध
स्वार्थ प्रिय को भाता है कहाँ उचित अनुचित का भेद प्रबोध !
क्रूर के लिए प्रेम है मोह दया कायरता क्षमा अनीति
शरण-सम्मुख झुकना अज्ञान सरलता मूर्ख जनों की रीति ।
जानता फिर वह किस विधि सुरप-कथित वृत्रदन्त-गुणों का मोल ?
तुला ही न थी वहाँ वह बुद्धि सत्य को जिस पर सकती तोल !

साथ ही था इस कृति को उचित मानना करना यह स्वीकार
कि उसकी जय तो है ही अजय यह समर भी है अत्याचार ।
और यदि असुर भूप निज तुरत इस तरह से करले स्वीकार
तो सुजन एवं दुर्जन मध्य भेद ही क्या पाए संसार ?
अत वह बोला "बस-बस ! बहुत हो चुका कायरता-गुण-गान
जान पड़ता है इस षड्यन्त्र मध्य हो तुम भी लिप्त समान ।

और अब इसीलिए वृत्रदन्त की अराजकता को दे रंग
चाहते हो रचना कुछ उसे बचा लेने का नूतन ढंग !
उपस्थित करो इसी क्षण उसे हमारे सम्मुख लाकर यहीं
उपेक्षा की जा सकती कभी इस तरह के बोलों की नहीं !"
सुरप सुन उदास होकर उठा और मन चिन्ता करता हुआ
मित्र के अनिष्ट का कर ध्यान कल्पना में भी डरता हुआ

गया, तब आकर पुत्रान्त में कहा असुर-वचन का सार
किन्तु वह तो बैठा था प्रथम ही हुआ मरने को तयार!
धाव के हर्षों का था हुआ हृदय पर उसके प्रबल प्रभाव
हो रहा था मानो उद्भ्रान्त भूल वह अपना सरल स्वभाव।
जानता था फिर वह है कठिन असुर से पाना न्याय उदार
अतः बोला "तो भय क्यों? कहो किया ही है क्या मैंने रार?

जान जब गया मैं कि तुम धर्म मान हो भूल कर रहे पार
धर्म ही था तब मेरा तुरत भूमि पर रख देना हार धाप!
कहो सब कहने में क्या भीति? करेगा क्या वह मेरा प्राण?
सत्य पर मरना भी है श्रेष्ठ, पाप करके पाने से त्राण!
किए हैं जितने ही दुष्कृत्य साथ मम उसके दम्भ-निमित्त
धाव है करना मुझको उचित प्रथम हो उनका प्रायश्चित्त

देश काज यदि स्वार्थ पर देते थे हम जान
तो देते हैं धर्म पर भी हँसकर ही प्राण!
थे न स्वार्थ-प्रिय इसलिए हम कि कठिन था मरण,
प्रत्युत् हम थे सत्य से सब ओर अपभूरण!

फिर बोला "अब तक त्रुटि कर भी इतना है सन्तोष
कि है किया न जानते पर मैंने फिर कोई दोष!
करता रहा हूँ मैं नित्य विचारों के ही अनुसार
जब भी भूल जान पाया तब ही कर लिया सुधार!"

गुरुव सोचने लगा "सत्य में भी है कमी शान्ति?
शान्ति-प्रदायक समझना सबसा है मानव की भ्रान्ति!

जहाँ पापियों को मिलता है सब कर्मों के फल का
वहाँ-सत्य प्रेमी को होता है विश्वास सुफल का !"

सुरप संग वृषदन्त असुरपति-सम्मुख आया
देख जिसे असुराधिप ने भी शीश उठाया !
किन्तु हुआ यह चकित देख वृषदन्त मुखाकृति
टपक रही थी जिससे निर्भयता अविचल धृति !

उसके मुख पर बिन्दु भी न था ताप-परिताप का
बैठा था वह सिंह-सम ले आश्रय निज आप का ।

अस्तु असुरपति ने पूछा उससे कटु स्वर में—
"कहो किस तरह हुए पराजित आज समर में ?
क्या बचाव करते हो तुम निज कायरता का ?
सुरगण के सम्मुख दिखलाई पामरता का ?

अपमानों में हारने क्या लज्जा पाई' नहीं ?
यदि हारे तो क्यों नहीं हीनता आई नहीं ?"

पर बोला वृषदन्त "मुझे भय है न ताप है
न ही किया मैंने कोई अक्षम्य पाप है !
नहीं पराजय पाई है मैंने पशु-बल से
न ही हार पाई है अरि के छल-कौशल से !

हारा हूँ तो सत्य से जो आत्मा का पर्व है
और मुझे इस हार पर प्रसन्नता है गर्व है !

सुन हिरण्यकश्यप सभ्रम कहने लगा कठोर—
'हारने पर भी गर्व है होने का विभोर ?

इसका तो यह अर्थ है कि है भीति वीरता
और घृणित कायरता का है नाम धीरता!
निश्चय तू धृष्टद्युम्न आज हो रहा भ्रमित है
या हो बैठा किसी मंत्रवश ज्ञान-रहित है।"
ऐसा न हो कि यह तुझे बिना मृत्यु ही मार दे
अतः भला हो भूल यह यदि तू यहीं सुधार ले!

पर बोला धृष्टद्युम्न है यह अनुचित अनुमान
न तो भ्रमित है चित्त मम न है हृदय अज्ञान!

बात यह थी कि वीरता में छिपा आज तक
भीरुता का भूत मेरी बुद्धि को भ्रमाए था
और मम रूप पर धूम-स्वार्थ क्रूरतादि—
का पयोद मेरे ज्ञान-सूर्य को छिपाए था!
मोह अभिमान और लोभ का अँधौटा मुझे
अन्ध बना अनाचार पाश में फँसाए था
सत्य को असत्य पाप प्रेम को दया को दोष
दिखाने का मंत्र मुझे विमुख बनाए था।
किन्तु आज देख दिव्य शक्तियों की भक्ति-व्यक्ति,
असीम करुण बोलने के अपमानों को
शत्रु में भी मित्र और प्यार में पवित्र भाव
देख देख आने वाले दिव्य बलिदानों को!
सुन-सुन वीरता सुधीरता गंभीरता के
सत्य प्रेम भरे नाम वीरों के वचनों को
टूट माया के बन्ध छूटे हैं छलों के फन्द
देख लिया मैंने है दनुजों की गलतानों को!

सत्य, प्रेम की विजय जमाती है मन पर अधिकार
काट नहीं सकते जिसके बन्धन को कुमति-कुठार!

सुन यह आग लग गई मानो असुरराज के तन में
बोला 'अभी तुझे दो टुकड़े करता हूँ मैं क्षण में!
है कुछ ज्ञान सामने जिसके बातें बना रहा है?
किसको अपने अधम मत की गाथा सुना रहा है?

किन्तु हुआ दुरन्त पर न इस धमकी का परिणाम
कहने लगा उसी निर्भयता से वह भक्ति धर-धाम।

'मुझे ज्ञात है असुर राज के सम्मुख बोल रहा हूँ
और उन्हीं की कुटिल नीति का पर्दा खोल रहा हूँ!
पर सैनिक हूँ, है आता मुझको निर्भय हो मरना
निज विश्वास-धर्म-नेमों पर मन-प्रन अविरुद्ध धरना!
क्या है, मैंने निज धर्म है क्या नहीं स्वधर्म
कर सकता मैं नहीं भौतिकता कोई अनुचित कर्म!

हूँ सैनिक मैं बना तुम्हारा हित रक्षा करने को
प्रजा-राज्य धर्मों की रक्षा में सहन-मरन को!
किन्तु निरस्त्रों की हत्या कर, गृह-जन-हेतु जमाना
अबलाओं शिशुओं वृद्धों पर पशु-सम त्रास जमाना
शान्त प्रजा का लूट-नीतिवर परवश-विवश बनाना
स्वतन्त्र भावों का दमन कर जग के कष्ट बढ़ाना

अपना प्रजा विरागी नृप का मद में हाथ बटाना
एक धर्मनिष्ठ की हत्या उन्माद में नित ठनना

श्रवण कर असुरराज की बुद्धि ठिकाने हुई और गत क्रोध
लगा कहने वह हो कुछ नम्र उसी को देता हुआ प्रबोध :

'नहीं था मेरा भाव कदापि कि मारा ही जाए वृषदन्त
किन्तु इतना भय था अनिवार्य इस अपमति का करने को अन्त !
क्षमा करता हूँ मैं अब उसे पर चला जाय वह इसी मान
अन्य कोई अपराधि या वन्य सके इस विषय में न कुछ जान !"

चमूपति बोले हो कृतकृत्य "सहीं प्रभु ! सब विधि से निश्चिन्त
आपकी उदारता ने स्वतः कर दिया है अशान्ति का अन्त !

आज्ञा के अनुसार ही होंगे सारे काम !
हुए विदा कह चमूपति कर-कर पुनः प्रणाम !

वृषदन्त ने भी गजेन्द्र-भुज नृप को किया प्रणाम
तथा कहा "फिर भी यदि मेरे योग्य कभी कुछ काम
हो तो निस्संकोच स्मरण करियेगा मैं आऊँगा
एवं वह सेवा कर सचमुच अतिशय सुख पाऊँगा !
मुझे नहीं है दर्प प्रगम का यह स्वधर्म का स्वामी
वैसे समझें सदा आप मुझको वह ही अनुगामी !"

असुर देख वृषदन्त वीर का यह उदार व्यवहार
एवं कर स्मरण निज कृत अपकृति उसके उपकार
कुछ लज्जित हो नम्र हुआ एवं सुस्नेह दिखाकर
विदा किया वृषदन्त वीरवर को दे समुचित आदर ।

●

# तृतीय सर्ग

इन्द्रपुरी मध्य आज था प्रचण्ड राज्य भीति
चिन्तना का मानो वे ही वृन्द-वृन्द छा रही थीं
देखो जिसे मार्ग उसही की जानने का प्रिय
भ्रात-मित्र-समाचार मानो पहुँचा रही थी।
जितनी ही बाला किसी पथिक को पास देख
दौड़ी उसही से कुछ पूछने को जा रही थी
जितनी ही वृद्ध गिरि-शिखर, अटारियों के
शीश चढ़ी चारों ओर दृष्टि भटका रही थी।

ज्यों-ज्यों दिन बढ़ता था त्यों-त्यों आकुलता बढ़ती थी
रह रह आशा पर आशङ्काओं की रज पड़ती थी।
उधर ग्रीष्म की भीष्म उष्णता प्रखर जलाती तन थी
भीतर-बाहर जहाँ देखिए, केवल जलन-जलन थी।

आगे रथ पीछे चली उत्सुक भीड़ अपार
क्षण में आ पहुँचे सभी इन्द्र-भवन के द्वार।

शची ने भी हार लिया ज्यों ही रथ घोर सुनी
त्यों ही उल्लास साथ उठी और द्वार दिशा चली
पुष्पकों की भीड़ से भी मानो सम गुणाधिक
विह्वलता की भीड़ महिषी के चित्त आ लगी।
काम इतने में किसीसे कि आया है जयन्त
एक नव आशा-ज्योति हृदय शची के जगी
करने लगा विलास हास्य अधरों में और
आगे बढ़ी रानी भाव भरी प्रेम भाव में पगी।

किन्तु द्वार में जयन्त ने नहीं जाना ने मातु
को सिर झुकाते हुए प्रेम से चरण छुए;
इन्द्र भामिनी ने भी जया ही को जयन्त मान
गले से लगाया प्रेम अश्रु बरसाते हुए।
लता-सी लिपट दोनों स्थिर हो रहीं क्षणेक
मानो कुमुदिनि-जाल में कमल खिल गए,
या प्रथम जाह्नवी की मृदु हरि पैड़ियों में
पौर्णिमा मयङ्क हो निमग्न चित्त धँस रहे!

परन्तु हर्म्य में आ सब बैठीं छिड़ी कथा फिर घर की
जयन्त के रणभूमि-दिशा जाने के शुभ-अवसर की।
क्रमशः एक-एक कर, सारी स्वसुर-गृह पाने की
रागिनु गद्गद, पुत्रियों के पति के संग जाने की
[illegible], किस विधि की सेना भी जया रथ क्यों आई ?
सारी कहानी प्रथम जया ने सविस्तार समझाई।

बोलीं शची, 'सदिच्छा है यह बेटी सौम्य तुम्हारे,
सत्य प्रेम सेवा तो हैं ही प्राणाधार हमारे!
इन तीनों ही में है केन्द्रित गौरव महिलाओं का
यही धर्म है, सब देशों में सुर-नर-बालाओं का!
कार्य हमारा है, पुरुषों को दें निःस्वार्थ सहाय,
कर्म-मार्ग में सफल बनाने के रच सभी उपाय
उनके कटु कर्त्तव्य-भार को परम सुगम्य बनाना
घर से भी आत्मीय भाव रखना जग को सिखलाना!

सिखलाना जिस विधि हम बालाएँ हो भी परकीय
कर लेती हैं वास्तव में पति-पतिगृह सभी स्वकीय
जिस विधि हम सचमुच पति की अर्द्धांगिनि बन जाती हैं
उनके सुख में सौख्य तथा दुःखों में दुख पाती हैं
उसी भाँति सम्भव है जग को भी आत्मीय बनाना
सचमुच समष्टि के सुख-दुख से अपना सुख-दुख पाना
एवं निज व्यक्तित्व भूल सबके हितार्थ समाना
छोड़ कुटुम्ब कर्म-तरी पर जीवन मुदित चलाना।"

पल भी बाधित ही हुआ सुरांगनागण-चित्त
रहे लगे तब सोचने सभी कुटुम्ब-निमित्त!

इसी समय फिर आए समाचार कि सुर-पति-चर आया है एक
साथ ही आए उपहार बने देवियों के भी तुल्य अनेक!
शची ने आज्ञा दी तत्काल कि चर को लाया जाए यहीं
दूत ने आ प्रणाम कर, दिया पत्र सुर-महिषी पढ़ने लगीं!
सुनाया फिर जिस विधि अरि-राज मरा फिर कैसे करो यहीं
जिस तरह सुरपति का अनुराग भी न सुन सेना आज यहीं!

सुन कथा करके भर को विदा गई शय्या पर करने शयन
किन्तु होते ही वे बन्द नयन बिना निज बन्दी पाए मदन !
रहा था पहले तो चित्र चित्र सजाने में वसन्त-शृंगार
पहुँचने में फिर सुरपुर और वहाँ करने में विविध विहार !
देखने में पथ के नव दृश्य कभी करने में कोई बात
किन्तु इस समय न था कुछ काम रोकने को चिन्ता की घात !

मत पा अवसर चिन्ता और विरह ने छेड़ी अपनी तान
चलाने लग घातों की तरह अरक्षित अबला पर वे बाण !
सकड़ों दाहाओं से हृदय-मध्य था छेड़ी उथल-पुथल
हृदय क्या अंग-अंग हो उठ विकलता की ज्वाला से विकल !
दूर से सुनी हुई पग-चाल कथा-हृद में माना था चिरी
चन्द्रिका के रहते ही रात्रि बनी संध्या सुदीर्घ हो चली !

पल-पल पथ में अनन्त का किसीके भास
की हो चली भ्रान्ति सखियों को लगी भेजने
तट-पथ की मरर ध्वनि मात्र सुनकर
ही उन झरोखों में से झाँक लगी देखने !
कोई न दिखाई देने पर हो निराश पड़ी
शय्या मध्य सभी हार सुमनों के चलने
कभी तम तोरन उखाड़ने कभी लगाने
लगा कभी मधुमासी उठ-उठ बैठने !

कभी कोई पथ-पंथ पाठ करने का ढीर
निकट मंगाया किन्तु कहाँ पढ़ पाती थी ?
प्रसंगों को देख-देख आँखें अकुलाती माला
उर में मधुर सपना विचार आती था !

वास्तव में चिन्ता के लिए नहीं है अब तक कुछ भी बात"
कह रानी ने देकर वह पत्र नत-नयन पुत्र-वधू के हाथ
कहा "इसको पढ़ निश्चय तुम्हें मिलेगी बेटी सच्ची शांति
आप ही होगी सब अस्पष्टता प्रमाणित केवल भ्रम की भांति !"
उमा ने पत्र खोलकर पढ़ा और सचमुच ही पाई शान्ति
तत्क्षण उसके मुख पर चमक उठी वह ही पहले की कान्ति !



गुरु बोले "निश्चय ही यदि है कपटी अत्याचारी
उसने छल-बल से ही की है इतनी हानि हमारी।
उस ही ने अनेक ग्रामों को है श्मशान बनाया
अबलाओं शिशुओं तक पर है विपत्ति-ध्वज फहराया।
पर फिर भी क्या उसके सम होना है धर्म हमारा ?"
बोले दलपति "है क्या पथ का हमने लिया सहारा ?

कर सकते हैं दस्यु पाप स्वार्थ-अर्थ अनरीति;
तो निज रक्षा अर्थ क्यों गहें न हम यह नीति ?
गहें न हम यह नीति अस्तु यदि भी तो जानें—
कैसे काम आती हैं छल-कौशल की घातें !
प्रभो ! न हम इस अवसर को सहसा छोड़ेंगे
अधर्म हो तो भी न इस समय मुँह मोड़ेंगे !

सह सकते हैं निर्भय, गुरुवर ! निज प्राणों की हानि
सत्यनिष्ठ यदि तज भी सकते हैं वे निज धन मान !
किन्तु नहीं सह सकते शिशु अबलाओं का अपमान
अथवा होना धर्म और स्वातंत्र्य आदि अवसान !
जो इनपर कर तो क्या कुदृष्टि से भी घात करेगा
किसी भाँति हो वह निश्चय ही तत्क्षण वहीं मरेगा !

फिर काश्यप ने तो है निर्दोषों पर असि चलवाई
आज स्वर्ग-कष्टों का उससे अधिक कौन है दायी ?
आज अनीती कर क्रूरता के ही बने शिकार
कितने शिशु जीवित ही जलकर नहीं हुए हैं छार ?
नहीं सुन पड़ी है रो रो कितनी माँओं की वाणी ?
कहीं न कितनी कुसुम-कुंज हैं बनी धरा की दासी ?

सेनापति ने मुख-पर रज से कहा "क्षमा हो स्वामी !
प्रतिशोधों ही में बल के थे इस क्षण हम अनुगामी !
युग-युग भीषण कथा असुर-गण के अत्याचारों की
निर्दोषों निर्बल सुरों पर हुए क्रूर वारों की !
पावन है मन खुले अभी हमको कुछ भान नहीं है
हमें इस समय युद्ध भावना तक कुछ ज्ञान नहीं है !
यदि क्षण भर के भी लिए आप चुप ! इस प्रचण्ड ज्वाला को
इस अरि कल्पों की स्मृति-पट पर झलमलती अति माला को !
उस आँधी को जो सुर-युवकों के हृदयों में चलती है
उस होली को जो आज सुरों के हृदयों में जलती है
उस स्वाभिमान को जो ठोकर खाकर नागन बन जाता है
उस मधुरबोधित मन को जिसमें सुरत्व ज्वार आता है
इस दुसह जलन को तीव्र वेदना को निज मन पर सकते
तो निश्चय ही हम लोगों की स्थिति का अनुभव कर सकते !
परन्तु, भेजते हैं अभी हम निज दूत विशेष
ठीक समय पर शत्रु को देने रण-सन्देश !"
गया दूत अरि शिविर में ऐसे समयप्रकाम
इधर लगा सुर-सैन्य में होने व्यूह-विधान !
पहुँचा उधर दूत सुरगण का ज्योंही शत्रु-दलों में
त्योंही चारों ओर मच गई गड़बड़ रिपु-शिविरों में !
कौन निकलता ही था बाहर जो वर्षा का मारा
मत औंध का भार सभीने योधियों पर डाला !
योधियों ने भी कम्पित उत्तर दे झगड़ा भेटा
और किसीने कम्पित उत्तर पर भी हास्य भरेरा !

कहा किसीने, अरे! सुरों मे विष छाया सारा है
कहा किसीने भस्म हो गया अमर शिविर सारा है!
कोई बोला भाग रहे हैं रे सब तुम भी भागो
कोई बोला अरे! भगो चुपचाप न कूक मचाओ!
जनत जो भागा वह उठ भागा मुंह उठा जिधर को
कोई भगा भौंग पीछे ही जाने देख किधर को!

छूट गए परवास्त्र किसीके और किसीकी पगड़ी
हाथ पड़ा बस परिधि किसीके और किसीके लकड़ी!
किसी-किसीने जल्दी जल्दी सिर पर बांधी कछनी
किसी-किसीने अंगरखिणी से पैरों मे पहनी!
कितने बन आँखें मीचे आपस ही में लड़ बैठे
कितने भेद तोड़ भागे तो खम्भे से भिड़ बैठे!

कितने ही बोल अरे छाए है पसीने पानी
बरस रहा है कुछ दृष्टि नहीं आता है
कज्जल के कूट जैसी कृष्ण घन-घिरी ऐसी
रात्रि में भी भला कहीं युद्ध किया जाता है?
तुम भी विचित्र प्राणी हो जी! दूसरों का सुख
मानो तुम्हें फूटी आँख भी नहीं सुहाता है
सोने के समय चले आए जूझने को यहां
अजी मरना भी अपने हाथ में ही आता है!

पहुंचा सारा हाल हिरण्यकश्यप के निकट
रचा व्यूह तत्काल आज्ञा दी असुरेश ने!

सुन कहा अब युद्ध का है न हमें अभ्यास
पर सुर निकट सामने का होवा न प्रयाण!

वायु चली मानो शेष-सैन्य भर क्रोध, फन
उठा पथ रोक दोनों दलों को डराने लगी
उपलों का ताँता लगा मानो धूम्र वृष्टि सब
मर्म-गर्म गगन से गोलियाँ बसाने लगी ।

किन्तु स्वच्छ सुरवृन्द का घटा न रणोत्साह
वे बढ़ते ही गए तज जीवन की परवाह ।

उस ओर वीरों को वरण करने को जुटे
पुष्प वीरांगनाओं के युद्ध-गीत गाने लगे
कस गात माते इठलाते, मुसकाते मानो
क्रूर युद्ध-कला को भी सरस बनाने लगे ।
तम को हटाते दृष्टि सबों की बचाते पुण्य
मालाएँ लिपाते युवकों को समझाने लगे
देख-देख अमर गुणों के प्रेमी घुप भूम
झूर-झूर शुभ्र मणिधारा मध्य नहाने लगे ।

मन्त्रियों का माना मान था न निज देह का भी
पशु की तरह घुस सींचे मरे जाते थे
चतुर गज असुर-पदाति, रथी अतिरथी
बार में जो आता उसीको धर दबाते थे ।
अन्धकार था तथापि हाथ लगते थे सब
रचना से लक्ष्य कर विरोधी को गिराते थे
ज्यों-ज्यों मार खाते त्यों-त्यों ध्यान था अधिक आय
मार-मार और कर आये ही बढ़ाते थे ।

देखते ही देखते रणोन्मत्त बाँकुरों के
कर, पर परिघ कृपाण बाण मड़ गए
कहीं पैदलों से पैदल कहीं कुंजरों से रथी
सामने पड़ा जो वीर उस ही से भिड़ गए।
हाथ काटे किसी के तो चरण किसी की कटि,
शीश कट वीर कितने ही भूमि पड़ गए
कोई मुंड भूम ज्योंही भूमि गिरे त्योंही धन—
घोर घमासान मध्य बीच बीच गड़ गए।

कोई मुंड पड़े मार-मार करते थे कोई
व समीप साथियों का साहस बढ़ा रहे
कोई रुण्ड खंग लिए रणों में रहे थे दौड़
कोई प्रभु को थे मन में बसाए जा रहे।
कोई बैठे हुए भूमिसात परि-जन पर
वायु में परिघ निरायुध थे हिला रहे
कोई निज प्रभु को उठाए हुए पुष्प लिए
क्या थे उस राह सुरलोक की लिया रहे!

कुछ कुरुपक्ष का तो पूछना ही क्या वह थे ज्यों
चारों ओर रण बन चक्कर भगा रहे
न प्रसन्नमुख कर परिघ प्रखर लिए
देव शाहियों का ठौर-ठौर से भगा रहे।
जहाँ भीति होती वहीं पहुँच-पहुँच बन
थे वह पुत्रों न तब मालूम पता रहे
भूतनाथ भस्म समान शिवकारी कर
गिर सम गजते वह शेर का बुझा रहे।

पड़ी शव पंक्ति मानो लोहित-समुद्र मध्य
ठौर-ठौर मग्न द्वीप पुंजों की कतार है
या समुद्र-गर्भ-गत शैल-श्रेणियों के हुए
शेष रहे खड़े शृंग-पुंज की बहार है।
पड़े पड़े मानो पीन मकरों से घिरे हुए
बैठे सिन्धु-कच्छपों के बड़े सिरदार हैं
जिस ओर देखो बस छायया गुलाल रंग
मानो आए वन्य-श्री के फागुनी त्योहार हैं।

हो गया पमीर्ण युद्ध-वाहिनी सिपाहियों को
प्रलय के देव भूतनाथ नृत्य कर उठे
भूमि पोली पड़ ऊँची शव उभर आई
मानो रज-कणों के भी उदर अधर उठे।
चण्डिका के खप्परों की कौन कहे शेष भली
गद नाले-खाले सब शोणित से भर उठे
मस्त हुई काली कर उठी किलकारी सुन—
भूत प्रिय प्राप्त हिम शृंग में सिहर उठे।

अन्धकार से एक था सबको भान महान
करता था प्रत्येक निज जन का ही अनुमान।

अस्तु अर्द्ध से अधिक रात्रि गई, तब कहीं
वारिदों के पुञ्ज धौत लो लगे बिखरने
निशानाथ नखत-गणोत्करों से घिरे पूरा
विम्बहीन बने शून्य में लगे विचरने।
युद्ध भूमि पर से यवनिका उठी प्रकाश
रश्मि-दल लगे रणभूमि में उतरने

देख न सकते थे वे अरि को न ही मार पाते थे
खोज लगाने के पहले ही सुर मारे जाते थे।
कितने ही निज मार्गों में बढ़ धूम्र-शिखा लड़ते थे
किन्तु विकल आहत हो फिर भूतल पर गिर पड़ते थे।
कुछ धुआँ-सा अकस्मात आँखों में भर जाता था
और व्यक्ति बेदम होकर क्षण भर में गिर जाता था।

अस्तु, देख सब विकल इन्द्र ने झट गुरु को बुलवाया
सब विपत्ति का सब रहस्य उनको कहकर समझाया।
सुन गुरु ने हँस हाथ धनुष ले सबको धैर्य बँधाया
कहा डट रहो अभी मिटेगी सब असुरों की माया।
धर संधान सजग कर अरि को फिर कुछ बाण चलाए
क्षण में मायावी असुरों के सब रथ खेत गिराए।

अन्त हुआ यह काण्ड सुरों के जी में जी फिर आया
एक बार फिर सुर-सेना-गर्जन ने व्योम कँपाया।
द्विगुण ओज भर बाहु-वेग से सभी सुर चमू बढ़ने
अबकी बार सभी असुरों में भीति पताकें गाड़ने।

इसी समय निज सेना लेकर जयन्त रण में आया
सबसे प्रथम पितृ-चरणों में आकर शीश झुकाया।
फिर परिचय पा सब बातों का वांछित व्यूह बनाए
बढ़ा शत्रु की ओर अडिग रोदे पर बाण चढ़ाए।
पिता-पुत्र के रण-साम्य पर सकल अचरज छाया
कहने लगे असुर भी अद्भुत है विधिना की माया।

करोगे क्या क्षमा उन्हें ? नहीं कभी नहीं
तो बढ़ाओ आगे पैर, वीरो ! बोलो "हर-हर"
पड़ो मृगराज-सम असुर-मृगों के बीच
झपट झपेट मारो पशुओं को धर-धर !

जयन्त-भाषणों का हुआ मंत्र-समान प्रभाव
दग्ध सुर हृदयों पर गिरा ज्यों मधुर रस-स्राव !

दमित सर्प-सम क्रोध कर, बना-बना निज व्यूह
काल-मेघ से बढ़ चले सुरपुर-सैन्य समूह !

सुरेन्द्र भी निज हृदय में भर नूतन उत्साह
घुस अरि-चमू सिंधु में लेने रिपु-बल थाह !

गूँज उठे फिर जयघोषों से धरणि-व्योम
कुपित सुरों के भुज-मण्डल धमक उठे
दामिनी सी सैन्य-मध्य नाची श्याम रात्रि मध्य
भालों आगे भाले झनझनाते चमक उठे !
चारों ओर मार-मार, वीरों की हुँकार मध्य
काली-कर के त्रिशूल-खप्पर गरज उठे
फिर एक बार सुर-सैन्य-सर्जना को सुन
दोनों में पड़े कृपाण दुधारे झनक उठे !

असुर-चमू के नायकों ने भी रण-नीतियों से
कहा ललकार, देखना न बात अभी बाल
ऐसी टाल टालो नाशकोपी सुरवृन्द के न
फिर रण धाम रखने ही का समय आए !

द्रोण के समान युद्ध पार्थ के समान तीरण
शरों से जो शत्रु-सैन्य में थे मानो छाते हुए
छोटे-छोटे शत्रुओं को मार रहा था यों मानो
सभी शत्रु-सैन्य उनके थे पहचाने हुए।

बाण क्या थे छूते थे मानो चिर-प्यास युक्त
एक एक बीस-बीस दस्युओं को काटते
कौन चिर मंत्र द्वारा उनका उच्चारण जो
आप मंत्रवादियों ही को थे मृत्यु बाँटते?
छूते ही थहराते थरथराते भहराते
गिरते वहाँ थे वहीं धन-धूम पाटते
जिस ओर जाते उस ओर बस ही के बल
दृष्टि आते दस्यु भूमि को थे धूम पाटते।

किन्तु प्रसन्न हृदय में इस रण से न हुआ सन्तोष
उनको था हिरण्यकश्यप पर ही सर्वाधिक रोष।
और असुरपति कहीं सैन्य में नजर नहीं आता था
प्रयत्न कर भी अगस्त्य उसको देख नहीं पाता था।
अगस्त्य ने इसलिए मन में यही मंत्र मन ठाना
कि चाहिए परिस्थितियों में कारण का पता लगाना।

कहा सारथी चक्र-रथों से सचेत हो जाओ
पूर्ण वेग से आज शत्रु-सेना के बीच बढ़ाओ!
क्यों न अब न पहुँच यहाँ तक शत्रु शिविर में जाएँ,
सम्भव न कोई भी सेनानी साथ हमारे आएँ!
अतः बढ़ा रथ देख यह असुर सेनानी चकराए
भाँति भाँति की आशंकाएँ कर करके घबराए!

किया प्रयत्न उन्होंने भी भरसक बाधा देने का
अथवा जयन्त को ही धोखा देकर धर लेने का !
किन्तु जयन्त-शरों के सम्मुख किसका बल चलता था ?
जो सम्मुख आता था तत्क्षण भूमि पड़ा मिलता था !
तदपि लगा ज्यों-ज्यों जयन्त रथ निकट शिविर के आने
त्यों-त्यों लगे प्राण असुरों के अधिक-अधिक अकुलाने !

अब अरि भी दृढ़ व्यूह रच मरण प्रतिज्ञा ठान
खड़े हो गए मार्ग में अचल हिमाद्रि-समान !

तुमुल युद्ध अब मचा कठिन हो गया मार्ग का बढ़ना
करते हुए सामना अरि से अब वीरों पर चढ़ना !
उधर असुरगण ने फिर मिल भीषण षड्यंत्र रचाया
हानि उठाकर भी रथ के चक्रों को काट गिराया !

फिर जयन्त पर लगे सभी मिल बाण-वृष्टि बरसाने
जयन्त का वध ही करने की सुदृढ़ प्रतिज्ञा ठाने !

रण में गए चक्र-रक्षकगण एक-एक कर मारे
एक-एक कर गिरे अश्व भी क्षत-विक्षत हो सारे !
छूटा सारथी के हाथों का धनुष गरिष्ठ भी टूटा
वक्ष कवच भी वज्र-शरों से जगह जगह से फूटा !

रात्रि समय था सुर-सेना को कुछ भी पता नहीं था
वहीं खबर ले जानेवाला कोई मित्र नहीं था !

देख यह दशा सारथी ले कर में अश्व-लगाम
छोड़ मार्ग कर दिया निज सैन्य दिशा प्रस्थान !

उधर मचल कर सारथी ने मारी ललकार
चमचमाता थी दुगना जयन्त का उन्माद !

चक्र-रक्षकों का मरण एवं रथ की हानि
लखित इन्द्र-मुख हो उठा रक्त सुवर्ण समान।

बढ़ा क्रोध सुरपति के जलने लगे अंग ज्यों सारे
पड़ने लगे अशोक-पुष्प सम आँखों से अंगारे।
अधर फड़कने लगे भृकुटियाँ भीति लगीं फैलाने
दशन-पंक्तियाँ लगीं स्वतः आपस में मिल मिल जाने।
तन था वहीं किन्तु मन रह रह लगा उड़ानें भरने
प्रतिपल उसको लगा प्रलय के युग की तरह सरकने।

पुष्प-कवच आच्छादित 'ऐरावत' को निकट मँगाया
और फेंककर परिघ काम भू-सम-निभ धनुष उठाया।
आज्ञा दी जो ऐरावत की सुण्डों में करवालें
तथा छः रथी तन रक्षक बन निज निज चाप सम्हालें।
छोड़ मार्ग हो चमत्कार फिर, लिए उल्लसित साथी
हूल दिया सुरपति ने निर्भय शत्रु सैन्य में हाथी।

लिया शरासन हाथ प्रलय ने मानो मस्तक उठाया
क्षण में असुर-सैन्य के हृदयों में भय राज्य जमाया।
ऐरावत के सब पुष्कर ही बनने लगे दुधारे
आम्र शेखरवत् उन्मन अरि के दल के दल संहारे।
अंबरचरों के बाणों की वृष्टि गगन की जारी
गूँज रही थी गगन-प्राण में सुरगण की जय-विजयकारी।

असुर-सैन्य भी लगी प्रथम तो किंचित बाधा पहुँचाने
किन्तु शिथिल पड़ी सुरपति ने पर वीर हाथ भर ताने
मार्ग हो गया ज्या यम गर्मी पर पानी है
अथवा देख सूर्य का तम की नमा टूट जाती है।

किन्तु था उन्हें न कुछ भी ज्ञान इस समय थे वह रण रस पगे
पा रहे थे मारे अरिवृन्द और पीछे उनके छट गये !
किस समय लेते थे किस समय चला देते थे वह निज बाण
निकट बैठे साथी भी जान न सकते थे उनके यह ज्ञान !

कवच-रक्षित ऐरावत मग्न बन रहा था असुरों का काल
विन्ध्य-गिरि था मानो फिर रहा तोड़ता सर में भरे मृणाल !
सहस्रों का करती आखेट, चल रही थी उसकी तलवार
सहस्रों उसके कुचले हुए, पड़े करते थे हा-हाकार !
जिधर पड़ता स्तम्भ-सम टूट व्यूह रचना हो जाती व्यर्थ
न रहा साहस ही कुछ काम न रण-कौशल का रहता अर्थ !

दृश्य इतना विचित्र बन गया कि कितने ही रण कर रव बन्द
लूटने लगे इन्द्र के संग इस समर-कौशल का आनन्द !

किन्तु इन्द्र का था नहीं इन बातों पर ध्यान
चले जा रहे थे बढ़े वह तो मग्न-समान !

शर बरसाते कर शत्रों का सफाते दल-दल बहुमान
मानो प्रलय मचाते हुए
पथ में अनन्त सम पन्थ पार कर इन्द्र
पहुँचे जयन्त के निकट सुख पाते हुए !
किन्तु था जयन्त को नहीं यह ध्यान घूम वह तो
रहा था चक्र बना बाण बरसाते हुए
मानो मृत्युञ्जय-समान मृत्यु-सम निज
घूम रहे हों उसे निरन्तर चलाते हुए !

बार-बार दनुजों के सैन्य बाँध-बाँध दल
क्रोध के पयोद बन घिर घिर आते थे
किंतु विजयी जयन्त के करों की परिधि में
जो पग बढ़ाते थे न लौट फिर आते थे!
ढाल-कोट बना था जाल था समुद्र भ्रमरी का
शत्रु-सैन्य मानो मत्स्यराशि मँडराते थे
जहाँ धरते थे पैर जाल में तुरन्त उन्हें
बाँध मार जाल स्वर्गधाम पहुँचाते थे!

काम न दनी भी असुरगण की कोई चाल
वे पतंग थे और था सुरपति-सुवन मशाल!

विद्युत समान क्षणपूर्ण हो रही थी वह
तदपि शिथिलता अंगुलियों में थी न कहीं
देख गुण-शौर्य सुरराज-सुत अभिमान
भर उठा दानवों की आँखें फिर भी हो रहीं!
अन्त में महाजन सुरेश पग-रक्षकों के
जयघोष से जयन्त की समाधि खुली नहीं
हाथ रुके नेत्र उठे ओष्ठ हिले और फिर
मूर्छित हुआ वह वीर गिर गया वहीं!

गिरते देख जयन्त को सहम उठे सुरराज
बचा आपदा बचा प्रभो! व्यर्थ गयी मम लाज!
शिथिल पड़ कर भाव यह विषम हो चला विघ्न
छिन न जाय इस आयु में कहीं आयु का चिह्न!
उधर सुरागार दल असुर-सेना ने मार मचाने
मानो देख मदान्ध मृगों में सिंह लगे हिलाने!

देखकर सहसा सेवा-सहित प्रेम से सुरेन्द्र-सिर झुक गया
भूल संग्राम सैन्य प्रत्येक पक्ष मूर्च्छित-सा हो रुक गया !
दूसरे ही क्षण घन-गम्भीर गिरा से कहने लगे महेश
"विपत्ति में चाहिए न यों धर्म-नियम को देना भुला सुरेश !

तुम्हें है ज्ञात पुत्र ! सुर-संघ-मध्य यह वैज्ञानिक संग्राम
तथा वैज्ञानिक शस्त्रास्त्रादि से लिया जाता रण में काम !
आत्म रक्षार्थ और समबली के लिए भी है आपद्धर्म
अज्ञ जन पर तो इनका वार किया जाता है घोर कुकर्म !
और सुर तथा मनुष्य के लिए भी स्वरक्षा रण है तब उचित
जबकि शस्त्रास्त्र शक्ति, कौशल योग्यता में अरि हो सम-सज्जित !

क्लान्त निद्रित निरस्त्र तटस्थ रुग्ण निर्बल जन पर आघात
दिखाता है कल्पों तक कष्ट पापियों को रौरव में तात !
उल्लंघन तुम ही करने लगो तात ! यदि इन नियमों का सतत
तो कहाँ कितने क्षण तक स्थिर, रह सकेगा यह मनहर जगत !
लिया है फिर तुमने तो ब्रह्म अस्त्र सारे अस्त्रों का भूपति
गिरा सकता है जो सब सृष्टि पर प्रलय-सदृश महान विपत्ति !

व्यर्थ ही है तात ! यह भी यह बताना तुम्हें,
शक्ति अधिकार बुद्धि-हीनों के न आते !
शक्ति अधिकार के ही साथ है दायित्व बँधा
शक्ति-मद के दुष्परिणाम सब जाने हैं !
इसीलिए शक्ति जितनी हो उतने ही अधिक
मुक्त शक्तिमान सर्व जाते सब माने हैं
इसीलिए भ्रष्ट जन शक्ति दिखाते मैं नहीं,
न्याय शान्ति क्षमा द्वारा जाते पहचान हैं !

यदि सुरराज ! सिन्धु सूखे कोप अग्नि वश
नीति छोड़ दें तो कौन उनके समान है ?
किन्तु नहीं छोड़ते हैं इसीलिए हैं वे अगण्य
शक्ति नहीं तात ! न्याय शक्ति का निशान है !
शत्रु प्रति भी न करता है जो अनीति जिसे
निज शक्तियों का सबसे अधिक ध्यान है
निज मन पर पूर्ण शासन किया है तात
जिसने सुरेश ! वही सच्चा शक्तिमान है !

तात ! नियम यह सत्य इसी में है सुर-गौरव
सजते हैं मर्यादि युक्त पाकर बल-वैभव !
मत्सर्य इस काम क्रोध वश अनय आचरण
नहीं सत्य का तात ! अधम जन का है लक्षण !
सुरपति गद्गद कंठ जोड़कर करते हुए प्रणाम
तनिक दृष्टि न मुख देखते वह चित्रमूर्ति समान
बोले "देव ! क्षमा हो अब फिर न यह भूल होवेगी !
अब न बुद्धि मम कभी पंथ मय विपति न लावेगी !"

सुनते ही वह भूमि हो गई अन्तर्धान गगन में
फल गया तब गई न जाने कहाँ प्रभा वह क्षण में !
क्षण भर रहे सभी स्तम्भित-से फिर सुर लगे समझने
मानो समाधिस्थ योगी के जैसे नयन-पट खुलने !
अथवा स्वप्न भंग होकर ज्यों सहसा निद्रागत जागे
और चकित हो रहे देखकर इधर उधर आगे !
प्रकट हुए तबसे प्रथम सुरपति रूप के कान्ति
और उन्हीं ने ही प्रथम की प्रभु निज स्तुति !

वे सब भिन्न लक्षण जयन्त को घेरे में ले आए;
और त्वरा से फिर पर भिन्न सेना की दिशा बढ़ाए।
सुरपति लगे उसी भुज-बल से सीधा मार्ग बनाते
क्षण-क्षण में शतशः अरि-सेना को यमपुर पहुँचाते।
देख असुर भी पिता-पुत्र को यों हाथों से जाते
लगे बखान भिन्न-भिन्न सेना अधिप हुए, बल खाते।
कहा सैनिकों से "यह सब भी सुर मंत्रों की माया
इसी बात से जयन्त को है सुरेन्द्र ने ले पाया।
है धिक्कार, वीर सेना में इन्द्र अकेला पाकर
भाग आ रहा है जयन्त को निर्भय बना उठाकर !"
परन्तु सुरपति उसी विधि अरि को देते मात
पहुँच गए स्व पुत्र को सुर-वाहन-प्रासाद!
असुर विजय की लालसा छोड़ अब व्यापार
करने लगे जयन्त के घावादि का उपचार।
इससे छिपे हुए असुरों को बड़ा और भी रोष
लगे और वे देने इसके लिए परस्पर दोष।
कई लगे देने ए एक भिन्न सेना को धिक्कार
कई लगे असुराधिप पर करने दुर्वच बौछार।
फिर उनके मन पर प्रतिहिंसा ने अधिकार जमाया
और पराजय की लज्जा ने उन्हें अधिक भड़काया।
वैसे भी जयन्त वालों के दुत्कारा जाने से
और इन्द्र के जयन्त को ले रण से हट जाने से।
पाना अभी सहज ही असुरों को फिर जय पाने की
एक बार फिर सुर-दल में भय दहशत फैलाने की।

कुपित हुए सारे ग्रह मिलकर लगे मचाने द्वन्द्व
घूम चले असुरों के दलपति सब भीषण-दम-छन्द !

भीम-केतु-शनि सब अब वाहन पा फिर हृदय कँपाते
लगे घूमने ज्यों गयन्द तृण कुसुम का नाम मिटाते !
इसी समय सुरपति ने आकर की रण में ललकार
सुनकर मानो हुआ सैन्य में विद्युत का संचार !

वज्र-गर्जना कर सुरदल ने कँपा दिया रणस्थल
चकित दृष्टि से लगे देखने नभ के सारों नेत्र !
फिर शस्त्रों की झनझनाहट सुन बढ़ने लगीं उमंगें
रह रह लगी वीर हृदयों में उठने रौद्र तरंगें !

सुन निज सेना विकल उधर आगया असुरपति-मंत्री
सुनकर जिसकी हाक बज उठी असुरों की हृद-तंत्री !
भीम-गर्जना कर उसने भी असुरों को ललकारा
बोला, "जो सुर छिप उठते हैं सुनकर नाम तुम्हारा
उनके सम्मुख होते हो तुम यों बल-विकल अधीर ?
लगो मार ! दुष्ट भार के हो कायरतावंशी वीर !

लगे शिलाधारित प्रहार करने सब भयानक
लगी अग्नि की लपट प्रगल्भ रण में कहीं अचानक !
कहीं बरसने लगी अमित पाषाणों की कहीं फुहार
कहीं लगी उल्कों की वर्षा करने भय-संचार !

पकड़ा हाथ दिखाई देना कठिन होगया जब तो
उभार लगा करकर उड़ने से मैमिक-बाहन था !

अन्यथा न है शेष उपाय हमको असुरों से
रण में भी न मिलेगी तुमको अभय सुरों से ।
असुर करें चाहे कपट सुर बरतेंगे नीति ही
सुर करते हैं समर भी अरि प्रति रखकर प्रीति ही ।"

सुन पद-नत हो सुरप ने नृप से कहा सप्रीति
'भय न कर सकी भी जिसे सुर-सेना की भीति !

सुर सेना की नीति और सकाम-कुशलता
जीत सकी है उसे आपकी धर्म-अटलता ।
मित्र ! न अब से सुरप अभय का भागी होगा
इस रण में भी वह छल-भय का त्यागी होगा ।

रण सेना में अभी पर, किन्तु नहीं है धर्म
बीच युद्ध में छोड़ना अपना स्वीकृत कर्म ।"
कह प्रणाम कर वह गया निज सेना की ओर
नृप भी आगे को बढ़ा सुन होता युध ओर ।

देखा भिन्न-भिन्न असुर ने यह नृप-सुरप प्रसंग
उन सब ही पर चढ़ गया इस नव-भय का रंग ।
निश्चय करने लगे हैं उनके जो श्रम-नीति
गर्व करने को अमर सत्य-सहित उन भीति ।

किन्तु इसी क्षण उस दल था की मंत्री ने हुँकार
जिसे देख मानो असुरों पर बरसी अमृत-फुहार ।
फिर आसुरी भाव ने उनपर था अधिकार जमाया
फिर विद्रूपता उनके हृदयों में नव-बल भर आया ।

कुछ गज-पृष्ठों पर चढ़े भाग, कुछ छिपे वनों में प्रण त्याग।
कुछ मृग झुंडों में गए बैठ; कुछ पेट बढ़ा बन गए ऐंठ।
कुछ निर्बल साथी को उतार, उसके वाहन पर हो सवार।
सब चले जिधर का बना ध्यान, सब का न दिशा का रहा ज्ञान।

कुछ चल पड़े सुर-रथ पर, पकड़े पड़े ललकारते
निज सैन्य को सेनानियों को नृपति को धिक्कारते।
जय देवगण की इन्द्र की सुरेश की उच्चारते
मन में सुरों को शाप देते और मनमन मारते।

हिरण्यकश्यप गजारूढ़ हो भाग रहा था
वायु-वेग से सुर-सीमा को त्याग रहा था
पीछे-पीछे एक यान में थी प्रभु रानी
जिसको घेरे हुए चल रहे थे सेनानी।
साथ-साथ जा रही थी एक और भी पालकी
पर सकती थी जो नहीं समता पल भी चाल की।

रण ही में थी गर्भवती पद्मावति विदुषी
विश्व विदित प्रह्लाद भक्त की माँ नृप-महिषी
रानी ने नृप हिरण्यकश्यप को बुलवाकर,
कहा प्रेम युत 'आप प्रजा पर आश्रित दया कर
मुझे छोड़ सुर-सीम से सत्वर पार हो जाइए
मेरे लिए न रंच भी द्विविधा मन में लाइए।
मैं यदि रिपु के हाथ बन्दिनी हो जाऊँगी
तो भी निश्चय है न कष्ट कुछ भी पाऊँगी
परमार्थों को कभी देवगण नहीं सताते
और बन्दियों को तो भय भी नहीं दिखाते।

कुछ वन-वृक्षों पर चढ़े भाग कुछ छिपे वनों में पन्थ त्याग !
कुछ मृत ढेरों में गए पैठ, कुछ पेट बढ़ा बन गए सेठ !
कुछ निर्बल साथी को उतार, उसके वाहन पर हो सवार !
भग चले जिधर का देखा ध्यान पथ का न दिशा का रहा ज्ञान !

कुछ वस धरे सुर-रूप धर, पकड़ा गये ललकारते;
निज सैन्य को सेनानियों को, नृपति को धिक्कारते !
जय देवपत की इन्द्र की सुरदेव की उच्चारते
मन में सुरों को शाप देते और असमय मारते !

हिरण्यकश्यप भयाक्रान्त हो भाग रहा था
वायु-वेग से सुर-सीमा को त्याग रहा था
पीछे-पीछे एक यान में थी लघु रानी
जिसको घेरे हुए चल रहे थे सेनानी !
ताप-भार पा रही थी एक ओर भी वासवी
कर सकती थी जो नहीं समता नभ की चाल की !

इन ही में थी गर्भवती कल्याणवति विदुषी
विश्व विदित प्रह्लाद भक्त की मां गुण-महिषी
रानी ने नृप हिरण्यकश्यप को बुलवाकर
कहा प्रेम युत "आप प्रजा पर अमित कृपा कर
मुझे छोड़ सुर-सीम से सत्वर पार हो जाइए;
मेरे लिए न रंच भी चिन्ता मन में लाइए !

मैं यदि रिपु के हाथ बन्दिनी हो जाऊंगी
तो भी निश्चय है न कष्ट कुछ भी पाऊंगी
अबलाओं को कभी देवगण नहीं सताते
और बन्दियों को तो भय भी नहीं दिखाते !

फिर पूछा क्यों आप अकेले यहाँ किस तरह आए ?
असुरराज ने भी बिन बोले सुर-सैनिक दिखलाए।
देख सभी वृषवन्त को न कुछ देर समझने में सब
उसने कहा "आप इस भाड़ी में छुप हो बैठें अब।
मैं जाता हूँ प्रभु से करने दो-दो बात
भाया है हूँगा सफल बिना घात प्रतिघात।
पर असफल यदि रहा तो फिर होगा युद्ध
तब तक सेना आप कर कुछ रक्षार्थ प्रबन्ध।"
यह उसने धारण किया अपना सैनिक वेष
देख असुरपति-हृदय भी पाया कुछ आवेश।
बोले "ऐसा हो तो न रुकना एकाकी रण-धर में
बैठेंगे दोनों मिलकर ही आज समर में।
या तो दोनों अब निकलेंगे या होंगे नष्ट ढेर,
उफ ! कहते हैं अब हम ही को भाग्य-चक्र का फेर।
यही भाव था कम एवं अब भी है वही प्रभाव
किन्तु बना है यह असुरों के लिए क्षमा की धन।
जिन्हें दिखाई गुफा अब वह है प्रभु तब मरने को
और दुलाया जिसे—वह तुम्ही हो प्रस्तुत मरने को।
सच है बड़भागी ही देते हैं बढ़ बल में काम
अनुभवी ही करती है वस्तु-युक्त पर्व संग्राम।"
संकुचित हो वृषवन्त ने कहा "अब प्रभु ने पाया है
भारी आयु आपको क्षमा कर गया-आया है।
यदि हम आयु न काम आया तो फिर किस दिन आऊँगा ?"
फिर बोला "रण में तो मैं अकेले ही जाऊँगा।

क्या है तुमको भीति सभी निज प्राणों के जाने की
अथवा यदि हो बाट देखते वे सुर-दल आने की ?
यदि हो पथिक भले आओ मैं सम्य साथ देता हूँ
इस दायित्व स्वर्ग-सीमा मे रक्षण का लेता हूँ ।
यदि हो शत्रु, तो प्रकट होकर निज शस्त्रास्त्र सम्हालो
रण करने के अपने मन के सब अरमान निकालो ।
किन्तु अकेले हो न यत हो जब तक समुचित कारण
तब तक सुर न करेंगे शस्त्र विरुद्ध तुम्हारे धारण ।
सुन स्वभावतः वह विनय हो सुर-दलपति से बोला
भेद आपके सहचर पर मैंने न है अभी खोला ।
किन्तु जब मुझे देख अकेला अथवा निज निरुपाय
आप समझते हैं मुझपर प्रहार करना अन्याय
तब फिर भले शत्रु का चीन्ह है क्या यह पर-मार ?
सुर हो क्यों है किया आपने असुर-नाम स्वीकार ?
वीरश्रेष्ठ ! मैं हूँ वास्तव में असुरराज का अनुचर
गर्व बैठा हूँ इस वन पर आज यही निश्चय कर
कि जो न सुरगण न्याय-युक्त मेरी अनुनय को मानें
एवं असुरराज का पीछा ही करना भी ठानें
तो फिर डटकर यहीं प्राणपण से संग्राम मचाऊँ
हूँ मैं असुर तथापि सुरों को आज स्वधर्म सिखाऊँ ।
अब आप या तो अपनी सेना को ले फिर जायें
अथवा वापस जा उनको सुझाव सुगम बतायें ।
जाने दूँगा मैं न आपको पर तिल भर भी आगे
[illegible]मा न दम में दम रहते चाहे सुरगण आवें ।

सभी वीरवर ! जग में निज-निज कृति का फल पाते हैं
मत मूर्ख हैं वे जन जो पर की कृति पर जाते हैं !"

दलपति बोला पापी का रक्षण भी है मम रक्षण
वृषभदत्त ने कहा 'ठीक है यद्यपि ये भी सलक्षण
किन्तु प्रथम तो है यह इस साथ विरत सभी बातों से
फिर है कुछ सम्बन्ध न मम रक्षा का नवघातों से ।

नृप ने है सहाय माँगी है मैंने की स्वीकार
निश्चय है यह भी कि कार्य मेरा है मत-अनुसार !
फिर प्रभु मैं भागी होना था प्रोत्साहन अविहित है
दोषी की रक्षा संस्कृति तो प्रायः सदा उचित है !
अतः चाहता नहीं देखना मैं नृप के कृत-कर्म !
मुझे देखना है यह क्या है इस क्षण मेरा धर्म ?"

सुन सुर-दलपति मुदित हो बोला "दलपति वर्य !
असुरों में यह धर्म-बुद्धि है सचमुच आश्चर्य !
फिर तुम तो असुरेश के सेनाध्यक्ष प्रवीण
तो भी हो उस कमलगत असुर भाव से हीन !"

फिर आये बढ़ वृषभदत्त को सप्रेम हृदय लगाया
बोला "धन्य वंश है जिसने है तुम सम गुन पाया !
वीर ! तुम्हारे लिये देवगण सब कुछ भी सकते हैं
सत्यनिष्ठ की सेवा में हम बलि तक हो सकते हैं !
कितना शुभ होगा, यदि ऐसा ही होता असुरेश
तब न शत्रु हो आज मित्र होते ये दोनों देश !
अस्तु वीरवर ! अब हम इस क्षण से ही फिर जायेंगे
किन्तु तभी न सुरगण अब पीड़ा करने आयेंगे ।

निश्चय मित्र ! अनय है भगते अरि पर शस्त्र प्रहार
किन्तु असुर प्रति था सुरगण-हृदयों में क्रोध अपार !
और नहीं कह सकता यदि तुम काम में न आ जाते
तो असुराधिप आज कौन-सी दुर्गति सुर कर पाते ?
अथवा होता जगह तुम्हारी कोई अन्य अधीर
तो फिर वह चाहे होता कितना ही दृढ़ रणधीर
कभी न आज सुरों के कर से वह जीवित बच पाता।
न ही असुरपति किसी भाँति मम कर से बचने पाता !"

सुन मल्हार कृतज्ञ ने माना अति आभार
कहा रहेगा आयु भर, जीवित यह उपकार !
भिन्न नहीं है असुर नर मनुष्यत्व से हीन
उनमें भी है बंध की संस्कृति यद्यपि क्षीण।
इस विधि निज नृप को बता कर सब वांछित काम
विदा हुआ कृतज्ञ कर सबको प्रेम प्रणाम !



# पंचम सर्ग

सुर सीमा से सैन्य सह निकल गया असुरेश
सुन सुरेश ने भी दिया सुरगण को आदेश।

"सब सैनिक रण-विरत हो लौटें निज-निज धाम
या यथास्थ मरु-भूमि पर बस कर लें विश्राम !
बस कर लें विश्राम प्रमुख सेनापति जाएं
सीमा पर सब ओर सुदृढ़ चौकियाँ बिठाएं ।
कुछ सुयोग्य चर असुर-सैन्य के पीछे जाएं,
और शत्रु की सब गति-विधि का पता लगाएं !"

मातृ भगिनी का-सा शुचि प्रेम कार्य-क्षमता तत्परता शान्ति
व्यथित से व्यथित हृदय की तुरत मिटा देती थी सारी क्लान्ति !
तदपि कितनों ही की लख विकृत-देह, पीड़ा से हाहाकार
करुण क्रन्दन सुन देख सुरेश-हृदय हो उठा क्षोभ अपार !

अवस्था थी भी ऐसी ही दुस्तर दुर्दशों से परिपूर्ण
कि जिसको देख वज्रवत कठिन हृदय भी हो सकते थे चूर्ण !

कुछ रोते थे व्रण-पीड़ा से कुछ मरने से घबराते थे
कुछ निज कुटुम्बियों को सुमिरण कर-कर शोकाश्रु बहाते थे।
विश्वास नहीं करता था फिर निज गृह था लखने का कोई
पोषक-विहीन परिवारों को जीवित पा सकने का कोई।
कोई निज रुग्णा माता की स्मृति से विह्वल हो जाता था
कोई निज करुण कथा में चित भोजाभी का दहलाता था।

कुछ दरिद्र थे भूखों मरते पत्नी से खरचा लिए बिना
निज जीवन-यापनार्थ उनको कुछ साधन-समिधा दिए बिना
कुछ फँसकर व्यर्थ प्रलोभन में छिपकर निज निर्बल माता से
थे भग आए, अब करते थे रो रो फ़रियाद विधाता से !
सबका था जीवन एक करुण दुख-घटनावलियों की माला
सबको था करना पड़ा सुमान को केवल तन की ज्वाला।

सैनिकता प्रिय थी उन्हें नहीं वीरत्व धर्म का ज्ञान न था
निज राष्ट्र प्रेम का राजा का कुछ भी मन में सम्मान न था !
वे पशु थे केवल निज पालन रक्षण की चिन्ता करते थे
वह तुच्छ स्वार्थ के पन्नों में पन्नों की भाँति सिमटते थे।

देख यह दशा सुरपति अतिशय विकल हो उठे
उनके अगाध प्राण प्रेम-प्लुत हुए रो उठे !
कहने लगे कि 'क्यों जग अन्धा हो जाता है ?
क्यों दुनिया में एक-दूसरे को खाता है ?
भूमि और साम्राज्य हैं अब तक भी किसके हुए ?
कौन इन्हें जाते समय हैं अपने संग ले गए ?

अहो ! आज कितनी माताएँ रोती होंगी
कितनी नव वधुएँ निज मांगें खोती होंगी !
अंग-हीन बनकर कितने दुख पाते होंगे
कितने कोमल कुसुम मूक मुरझाते होंगे !
कितने वंशों में नहीं कोई भी रह जायगा
कितनों का इस प्रलय में तन मन सब बह जायगा !

पशु तक संग्रह व्यर्थ नहीं करके रखते हैं
भूमि पड़ी समस्त सब मिल जुलकर रहते हैं !
कोई अपने लिए और को नहीं सताता
अपना दूसरों का घर अपना नहीं बनाता !
किन्तु ज्ञान में श्रेष्ठ सुर असुर, मनुज पशु वृन्द से
भी अधिक हम परस्पर लड़ते हैं आनन्द से !

प्रेम-कुसुम की मार को कब पहुँची तलवार ?
फिर भी हैं सब खोजते मूर्ख युद्ध-व्यापार ?
फिर है स्वार्थ हमारा होता पशु मारे जाते हैं
मरते हैं सब दूर बेचारे व्यर्थ मार खाते हैं !
ये देखो [illegible] किन्हीं संकोच बिन हैं
लड़ते हैं मरते हैं फिर [illegible] मारा-मारा फिरते हैं !

अतः स्वयं रक्षार्थ ही है हिंसा-वृत्ति भी धर्म
है निज रक्षा धर्म तो भोजन तक अपकर्म !

फिर क्या डरते हैं सुरगण निज प्राणों के जाने से ?
अथवा अन्यायों के सम्मुख निष्क्रिय डट जाने से ?
या जीने-मरने में उनके लिए भेद है भारी ?
जीवन-मरण, नहीं हैं दोनों एक क्षेत्र की क्यारी ?
नहीं ? तब कहो आवश्यकता है इन तलवारों की ?
सिद्ध व्यापकता होती है कब इन निर्दय वारों की ?

और सुरों का असहयोग है आज कौन सह सकता ?
बिना हमारे कौन कहो क्षण भर भी है रह सकता ?
किसकी कृति गति मति का चक्का तुरत नहीं रुक सकता ?
कौन बली है जो सुर-बल को देख नहीं झुक सकता ?
आज हमारी सहायता ही से तो सब चलता है !
पत्ता भी जब पवन देव के योग बिना हिलता है ?"

पार्षद बोले "देव ! वस्तु है जो जीवन की आश्रय
उन्हें छीन या विनष्ट करके करना शत्रु पराजय
भी क्या पाप है ? फिर यह करना कैसे सम्भव होगा ?
फिर भी हिंसा बिना किस तरह शत्रु पराभव होगा ?"

सुरपति बोले "हाँ ! है जीवन-साधन हरना पाप
पर इसमें मिलता है सुर-समाज के बल का माप !
एवं जो समाज हो जितना शक्ति-प्राप्त का आकर
उतना ही होता कान्तिप्रद उसका विवेक का सागर !

फिर जीवन साधन हरकर भी यह तो क्या हो साम्य
कि हम उन का साधन यदि कर दें तद्वत् साम्य !

प्रश्न यह नहीं है कि करें हैं हम निज रक्षा-धर्म
प्रश्न है कि ये धर्म सत्य क्या सभी हो चुके व्यर्थ !
निःसन्देह स्वधर्म और स्वातंत्र्य न जाने देना,
सभी शक्तियों का इनकी रक्षार्थ सहारा लेना
है प्राणी का धर्म किन्तु इसका यह अर्थ नहीं है
कि उपयोग पाशविक बल का समुचित सभी कहीं है !

धर्म-अर्थ भी पशुबल का उपयोग नहीं समुचित है
और किसी भी भाँति सत्य रक्षा बल असम्भवित है !

या जो व्यक्ति अनय से यदि भी क्षुब्ध नहीं भय त्यागे
नहीं सत्य पर दृढ़ रह सकता तलवारों के आगे !
*या है नीति-हीन यदि जिसका दर्प जिसके आश्रित ॥*
है निर्बल शरणागत रोगी तथा अयाचित सम्पति !
या जिस बल प्रयोग से हो प्रतिपक्षी का उपकार,
उसके लिए निहित है परन्तप ! पशुबल का व्यवहार !

नहीं वीरता है विभुवो ! बैरी का वध करने में
है वीरत्व सत्य पर निर्भय हो हुए मरने में !
सच्चा विजयी है न वह जो विजय हारकर पा जाता है
प्रत्युत वह जो बिना झुके निज प्रण पर मिट जाता है !
स्वरक्षार्थ तो प्रतिपक्षी पर नहीं करेगा वार
जिस मृत्यु से भय है या है तन से मोह अपार !

जो हिंसा एवं भय का है जन्म-जनक सम्बन्ध
*निर्भयता में या ही उसकी नहीं भाव भी गन्ध !*
है बलिदान वही जिसमें हो न विजय का भेद
जिसमें हो केवल निरपेक्ष रहना का पाथेय !

ये कुछ न कर स्वयम् भूले हैं वे सब सुख शासन में
इस रण में भी न थी द्वेष-ज्वाला किस-किसके मन में !
इस विधि क्या दायित्व नहीं है हमपर भी इस रण का ?
क्या है मात्र असुर दल ही उत्पादक इस कारण का ?"
कहते-कहते कुछ विस्मित हो फिर सुरपति उठ बोले—
'धन्य प्रभो ! मम चक्षु आपने ठीक समय पर खोले !

ठीक आज से सुरगण अपना रौद्र रूप फेंकेंगे
सचमुच अब सचराचर में वह बन्धु भाव देखेंगे।
जिसे देखना ही है उनका प्रकृत-धर्म एकान्त
'आत्मवत् सर्व' होगा अब उनका सिद्धान्त !
उत्तेजना न अब सुरगण को क्रोधित बना सकेगी
कोई शक्ति न अब सुरगण में यह रण ठना सकेगी !

स्वर्ग-पुरी को छोड़ रहेंगे अब सुर सचराचर में
स्वर्ग ही नहीं अब सुर-शासन पहुँचेगा घर-घर में !

पद-च्युत होकर भी वे निज धर्म नहीं छोड़ेंगे
किन्तु साथ ही तृण को भी कर हम नहीं तोड़ेंगे !
अब सुर-शासन का आधार न होगा पशुबल शक्ति
अब सुर-शक्ति रहेगी बनकर ममता सेवा भक्ति !
अब संतोष करेंगे पर न स्वयम् ही बनकर भिन्न
होगा उनका ध्येय बनाना सबको समय अभिन्न !

जब तक सारा विश्व न समझे प्रेम-धर्म का सार
तब तक सुर यह मंगलमय जीवन मानेंगे भार !
होगा उनका प्रमुख धर्म बस सबके प्रति समदृष्टि
नास्तिक आस्तिक सबपर सत्य-कृपा की प्रेमिल वृष्टि !

सुर-गुरु यह सुन, हर्षित होकर लगे सोचने मन में—
स्यात् पुनः अब ऋतुपति आने वाले हैं सुर-वन में !
तब ही तो प्राचीन संस्कृति फिर प्रस्फुटित हुई है
तब ही तो सुरपति-मन में यह करुणा जागृत हुई है !
ठीक प्रतीक्षा थी जिसकी मुझको यह वही समय है
अब इस संस्कृति-दृढ़ता पर ही निर्भर शांति-विजय है !

फिर प्रसन्न हो बोले 'सुरपति ! सच है यह अनुमान
सुर-जीवन में था न कभी हिंसा को इतना मान ।
पूर्व काल का सुर-जीवन था वास्तव में आदर्श
कौन था सका है जग में उससे बढ़कर उत्कर्ष ?
वह जीवन अद्भुत था उसमें विकृति कहाँ रहती थी ?
जीवन क्या था भक्ति-सुरसरी भूतल पर बहती थी !

कभी विकार न उनके मन हर पाते थे अधिकार
सुर-शिशुगण तक प्रौढ़ सिद्ध सम करते थे व्यवहार !
हृष्ट-पुष्ट सबके तन सुरगण सब श्रद्धा भाजन थे !
सब लोकों में शान्ति-सौख्य फैलाने के साधन थे !
सुरगण के जीवन का था तब जग में इतना मान
कि सब समाजों में पाया उसने उच्च स्थान !

सब ने थे स्थापित किए भिन्न-भिन्न देव-समाज
करते थे जाने जहाँ स्थापित स्वर्ग-स्वराज !
कहीं रहते थे प्रभुवर इन्द्र कहीं स्वामी भावी ऋतुराज
कहीं मुनि कहीं वृद्ध आचार्य कहीं करते थे शिशु-समाज ।
सुरों का रख सम्मुख आदर्श बना निज सदन विश्व-कल्याण
सभी थे करते थे तप-त्याग-भक्ति पर निज जीवन निर्माण !

सुरपुर में ही हुआ अन्त में समारोह यह भारी
तपोभूमि गया उस दिन भी यह चिर-सुमनों की क्यारी!
भिन्न-भिन्न भाषा आकृति वाले विभिन्न देशों के;
भिन्न-भिन्न व्यवहारों वाले भिन्न भिन्न वेषों के
    राज्य प्रजा सब के प्रतिनिधि विद्वान और व्यवसायी
    सबने मिल थी विश्व-शान्ति की नूतन नीति बनाई!

सुरपति ने सौत्सुक पूछा "वह क्या था कर्म विधान?"
कहा गुरु ने "सुनो तात! उसका संक्षिप्त बखान।

निश्चय हुआ प्रथम तो हिंसा रण को अघ ठहराना
पाप मानना वैज्ञानिक रण समिधा-शोध बनाना!
और स्वार्थ वाणिज्य-यन्त्र-कौशल का नाम मिटाना
प्रकृत-संस्कृत जीवन को ही धर्म-नेम कहलाना!
    सत्य बोलना सत्य आचरण करना और कराना
    जाति राष्ट्र सम्प्रदाय आदि के अनुचित भेद मिटाना!
    तथा मादक द्रव्यादिक के अनीतिमय आयोजन—
    को प्रश्रय प्रसार किसी विधि देना कभी न पालन!

किन्तु नहीं साधारण झगड़ों का मिट सकता नाम
काम क्रोध मद करते ही हैं जग में अपना काम!
नहीं जगत में सब योगी मुनि अथवा सुर बन सकते
कदाचित् ही नहीं द्वन्द्व व्यक्तियों में भी हैं ठन सकते!
    अतः हुआ निश्चित उनका भी निश्चित पथ ठहराना
    यथासाध्य उनको रण हिंसा पथ से मुक्त बनाना!

